में जो ज्वाला उठ रही है उसे अब तुम्हारे अतिरिक्त कौन बुझा वेगा। तुम मेरे स्नेह की परीक्षा चाहते थे। बोलो तुम किस प्रकार इसे देखा चाहते हो?"

विरुद्धक—"श्यामा—मैं डाकू हूँ। यदि तुमको इसी क्षण मार डालूँ—"

श्यामा—"तुम्हारे डाकूपन का ही विश्वास करके आई हूं। यदि साधारण मनुष्य समझती—जो ऊपर से बहुत सीधासादा बनता है—तो मैं कदापि यहाँ आने का साहस नहीं करती। किन्तु शैलेन्द्र, लो यह अपना नुकीली कटार इस तड़पते हुए कलेजे में भोंक दो।"

(घुटने के बल बैठ जाती है)

विरुद्धक—"किन्तु श्यामा! अधीन के साथ डाकू ऐसा नहीं करते, उनका भी एक धर्म्म है। तुम से मिलने में इस लिये मैं डरता था कि तुम रमणी हो और वह भी वारविलासिनी, मेरा विश्वास है कि ऐसी रमणियाँ डाकुओं से भयानक हैं।"

श्यामा—"तो क्या अभी तक तुम्हें मेरा विश्वास नहीं। क्या तुम मनुष्य नहीं हो, आन्तरिक प्रेम की शीतलता ने तुम्हें कभी स्पर्श नहीं किया। क्या मेरी प्रणयभिक्षा, असफल होगी, जीवन की कृत्रिमता में दिन रात प्रेम का बनिज करते करते क्या प्राकृतिक स्नेह का स्रोत एक बार ही सूख जाता है। क्या वार-विलासिनी प्रेम करना नहीं जानतीं। क्या कठोर और क्रूर कर्म्म करते करते तुम्हारे हृदय में चेतनलोक की गुदगुदी और कोमल

स्पन्दन नाम को भी नहीं है। क्या तुम्हारा हृदय केवल मांसपिण्ड है। उसमें रक्त का सञ्चार नहीं। नहीं नहीं, ऐसा नहीं—प्रियतम—
(हाथ पकड़कर गाती है)

बहुत छिपाया, उफन पड़ा अब,
सम्हालने का समय नहीं है।
अखिल विश्व में सतत फैला,
अनल हुआ यह प्रणय नहीं है॥

कहीं तड़प कर, गिरे न बिजली
कहीं न वर्षा हो कालिमा की।
तुम्हें न पाकर, शशांक मेरे
महाशून्य है हृदय नहीं है॥

तड़प रही है कहीं कोकिला,
कहीं पपीहा पुकारता है।
यही विरद क्या तुम्हें सुहाता?
कि नील नीरद सदय नहीं है॥

जली दीपमालिका प्राण की,
हृदय कुटी स्वच्छ हो गई है।
पलक पाँवड़े बिछा चुकी हूँ,
न दूसरा कोई है, भय नहीं है॥

चपल निकल कर कहाँ चले अब,
इसे कुचल दो मृदुल चरण से,

*फिर आह निकले, दग्ध हृदय से,*

*भला कहो यह विजय नहीं है !*

( दोनों हाथ में हाथ मिलाए ही हुए जाते हैं )

पटपरिवर्तन ।

## दृश्य तीसरा

*मल्लिका का उपवन ।*

(मल्लिका और महामाया)

मल्लिका—"वीरहृदय युद्ध का नाम ही सुनकर नाच उठता है। शक्तिशाली भुजदण्ड, फड़कने लगते हैं । भला मेरे रोकने से वे रुक सकते थे ! कठोर कर्म्मपथ में अपने स्वामी के पैर का कण्टक भी मैं नहीं होना चाहती । वह मेरे अनुराग, सुहाग की वस्तु हैं । फिर भी उनका कोई स्वतन्त्र अस्तित्व है जो हमारी शृङ्गारमञ्जूषा में बन्द करके नहीं रखा जा सकता ।" महान हृदय को केवल विलास की मदिरा पिला कर मोह लेना ही स्त्री का कर्त्तव्य नहीं है ।"

महामाया— 'मल्लिका, तेरा कहना ठीक है किन्तु फिर भी—"

मल्लिका—"किन्तु परन्तु नहीं है। मैं तलवार की धार हूँ अग्नि, की भयानक ज्वाला हूँ। वीरता के वरेण्य दूत हैं। मुझे विश्वास है कि सम्मुख युद्ध में शक्र भी उन प्रचण्ड आघातों को रोकने में असमर्थ है। रानी! जिस दिन मैंने कहा था कि 'मैं पावा के अमृ-तसर का जल पीकर स्वस्थ होना चाहती हूँ, पर वह सरोवर पाँच सौ प्रधान मल्लों से सदैव रक्षित रहता है। दूसरी जाति का कोई भी उसमें जल नहीं पीने पाता' उसी दिन स्वामी ने कहा था कि "तभी तो तुम्हें वह जल अच्छी तरह पिला सकूँगा।"

महामाया—"फिर क्या हुआ—?"

मल्लिका—" रथ पर अकेले मुझे लेकर वहीं चले। उस दिन मेरा परम सौभाग्य था, सारी मल्लजाति की स्त्रियाँ मुझपर ईर्षा करती थीं। जब मैं अकेली रथ पर बैठी थी, और मेरे वीर स्वामी ने उन पाँच सौ मल्लों से अकेले युद्ध आरम्भ किया और मुझे आज्ञा दी कि " तुम निर्भय होकर आओ सरोवर में स्नान करो।" पानी पिलाने)

महामाया—'उस युद्ध में क्या हुआ ?"

मल्लिका—"वैसी बाणविद्या पाण्डवों की कहानी में मैंने सुनी थी। देखा, सबके धनुष कटे थे और कमरबन्द के बन्धन से ही वे चल सकते थे। जब वे समीप आकर मल्लयुद्ध में आह्वान करने लगे तब स्वामी ने कहा—'पहले अपने शरीर की अवस्था तो देखो, मैं अर्द्धमृतक घायलों पर अस्त्र नहीं चलाता।' रानी, उनके सेनानी ने जब अपना कमरबन्द खोली तो निर्जीव होकर गिरने लगा। यह देख

सब ग्रस्त हो गये। फिर नाथ ने ललकार कहा कि—'वीर-मल्लगण जाओ अस्त्र-वैद्य से अपनी चिकित्सा कराओ, बीच में जो अपने कमरबन्द खोलेगा, उसी की यह अवस्था होगी!' मल्लमहिलाओं की ईर्षा-पात्र होकर और उस सरोवर का जल स्वेच्छा से पान कर मैं कोशल लौट आई।'

महामाया—"आश्चर्य! ऐसी वाण-विद्या तो अब नहीं देखने में आती। ऐसी वीरता है सो विश्वास करने की बात ही है, फिर भी मल्लिका! राज-शक्ति का प्रलोभन, उसका आदर, अच्छा नहीं है, विष का लड्डू है, गन्धर्वनगर का प्रकाश है। कब क्या परिणाम होगा—निश्चित नहीं है। और इसी वीरता से महाराज को आतङ्क होगया है। यद्यपि मैं इस समय निरादृत हूँ फिर भी मुझसे उनकी बातें छिपी नहीं हैं। मल्लिके! मैं तुम्हें बहुत प्यार करती हूँ। इस लिये कहती हूँ—"

मल्लिका—"क्या कहा चाहती हो रानी?"

महामाया—"यही कि गुप्त आज्ञापत्र शैलेन्द्र डाँकू के नाम जा चुका है, कि यदि तुम बन्धुल का वध कर सकोगे तो तुम्हारे पिछले सब अपराध क्षमा कर दिये जायँगे, और तुम उनके स्थान पर सेनापति बनाये जाओगे।"

मल्लिका—"किन्तु शैलेन्द्र एक वीर पुरुष है, वह गुप्त हत्या क्यों करेगा। यदि वह प्रकट रूप से युद्ध करेगा तो मुझे निश्चय है कि कोशल का सेनापति उसे अवश्य बन्दी बनावेगा।"

महामाया—"किन्तु मैं जानती हूँ कि वह ऐसा करेगा, क्योंकि प्रलोभन भी बड़ी बुरी वस्तु है।"

मल्लिका—"रानी! बस करो! मैं प्राणनाथ को अपने कर्त्तव्य से च्युत नहीं करा सकती, और उन्हें लौट आने का अनुरोध नहीं कर सकती। सेनापति का राजभक्त कुटुम्ब कभी विद्रोही नहीं होगा और राजा की आज्ञा से वह प्राण दे देना अपना धर्म्म समझेगा जब तक कि स्वयं राजा राष्ट्र का द्रोही न प्रमाणित हो जाय।"

महामाया—"क्या कहूँ। मल्लिका, मुझे दया आती है और तुमसे स्नेह भी है क्योंकि तुम्हें पुत्र वधू बनाने की बड़ी इच्छा थी। किन्तु धमकी कोशलनरेश ने उसे अस्वीकार किया। मुझे इसका बड़ा दुःख है। इसीलिये तुम्हें सचेत करने आई थी।"

मल्लिका—"बस रानी बस। मेरे लिये मेरी स्थिति अच्छी है और और तुम्हारे लिये तुम्हारी। तुम्हारे दुर्विनीत राजकुमार से न व्याही जाने में, मैं अपना सौभाग्य ही समझती हूँ। दूसरे की क्यों, अपनी ही दशा देखो, कोशल की महिषी बनी थीं, अब—

महामाया—"मल्लिका सावधान। मैं जाती हूँ—"

(प्रस्थान)

मल्लिका—"गर्व्वीली-स्त्री, तुझे राजपद की बड़ी अभिलाषा थी किन्तु मुझे कुछ नहीं, केवल स्त्री सुलभ सौजन्य और समवेदना तथा कर्त्तव्य और धैर्य्य की शिक्षा मिली है। भाग्य जो कुछ दिखावे।"

## दृश्य चौथा

*स्थान—काशी में श्यामा का गृह।*

( श्यामा बैठी है )

श्यामा—(स्वगत) "शैलेन्द्र! यह तुमने क्या किया! मेरी प्रणयलता पर कैसा वज्रपात किया। अभागे बन्धुल को ही क्या पड़ी थी कि उसने द्वन्द्वयुद्ध के आह्वान को स्वीकार कर लिया! कोशल का प्रधान सेनापति छल से मारा गया है अब उसी के हाथ से घायल होकर यह भी बन्दी हुआ। शैलेन्द्र! तुम्हें किस तरह बचाऊँ।" ( सोचती है )

( समुद्रदत्त का प्रवेश )

समुद्रदत्त—"श्यामा! तुम्हारे रूप की प्रशंसा सुनकर यहाँ चले आने का साहस हुआ है। क्या मैंने कुछ अनुचित किया।"

श्यामा—( देखती हुई ) "नहीं श्रीमान्, यह तो आपका घर है। श्यामा आतिथ्य को भूल नहीं सकती—यह कुटीर आपकी सेवा के लिये सर्वैव प्रस्तुत है। सम्भवतः आप परदेशी हैं और इस नगर में नवागत व्यक्ति हैं। बैठिये—क्या आज्ञा है।"

समुद्रदत्त—( बैठता हुआ ) "हाँ सुन्दरी, मैं नवागत व्यक्ति हूँ, किन्तु एक बार और आ चुका हूँ। तभी तुम्हारी रूप की

आशा ने मुझे पतङ्ग बनाया था। अब उसमें जलने के लिये आया हूँ। भला इतनी भी कृपा होगी ?"

श्यामा—"मैं आप से विनती करती हूँ कि पहिले आप ठंडे होइये और कुछ थकावट मिटाइये, फिर बातें होंगी। विजया ! श्रीमान् की आज्ञा पूर्ण कर और इन्हें विश्राम दे "

( विजया आती है और समुद्रदत्त को लिवा जाती है )

( एक दासी का प्रवेश )

दासी—"स्वामिनी ! दण्डनायक ने कहा है कि श्यामा की आज्ञा ही मेरे लिये सब कुछ है। हज़ार मोहरों की आवश्यकता नहीं, केवल एक मनुष्य उसके स्थान में चाहिये। क्योंकि सेनापति की हत्या हो गई है और यह बात भी छिपी नहीं है कि शैलेन्द्र पकड़ा गया है। तब, उसका कोई प्रतिनिधि चाहिये, जो सूली पर रातो रात चढ़ा दिया जाय। अभी किसी ने उसे पहचाना भी नहीं है।"

श्यामा—"अच्छा, सुन चुकी। जा शीघ्र वाद्य का उपक्रम ठीक कर। एक बड़े सम्भ्रान्त सज्जन आये हैं। शीघ्र जा, देर न कर—"

( दासी जाती है )

( स्वगत ) "स्वर्ण पिञ्जर में भी श्यामा को क्या वह सुख मिलेगा जो उसे हरी डालों पर कसैले फलों को चखने में मिलता है। मुक्त नीलगगन में अपने छोटे २ पंख फैलाकर जब वह उड़ती है तब जैसी उसकी सुरीली तान होती है उसके सामने तो सोने के

पिंजड़े में उसका गान क्रन्दन ही विदित होता है। मैं उसी श्यामा की तरह जो स्वतन्त्र है, राजमहल की परतन्त्रता से बाहर आई हूँ। हँसूँगी और हँसाऊँगी, रोऊँगी और रुलाऊँगी फूल की तरह आई हूँ परिमल की तरह चली जाऊँगी। स्वप्न की चन्द्रिका में मलयानिल की सेजपर खेलूँगी। फूलों की धूल से अङ्गराग बनाऊँगी चाहे उसमें कितनी ही कलियाँ क्यों न तोड़नी पड़ें। अनाहार से चाहे कितनो हीं का फूलों के बिना प्राण जाय, मुझे कुछ चिन्ता नहीं। कुम्हलाकर, फूल को कुचल देने में ही मुझे सुख है।"

(समुद्रदत्त का प्रवेश)

श्यामा—(खड़ी होकर) "चित्त सावधान हुआ, कोई कष्ट तो नहीं हुआ। दासियाँ दुर्विनीत होती हैं, क्षमा कीजियेगा।"

समुद्रदत्त—"सुन्दरियों की तुम महारानी हो और तुम वास्तव में उसी तरह रहती भी हो। तब जैसा गृहस्थ होगा, वैसे आतिथ्य की भी सम्भावना है। बड़ा सुख मिला, हृदय शीतल हो गया।"

श्यामा—"आप तो मेरी प्रशंसा कर के मुझे बार बार लज्जित करते हैं।"

समुद्रदत्त—"सुन्दरी! मैं कह तो नहीं सकता किन्तु मैं बिना मूल्य का दास हूँ। अनुग्रह कर कोमल कण्ठ से कुछ सुनावो।"

श्यामा—"जैसी आज्ञा।"

(इङ्गित [illegible] है, वाद्य बजता है)

(गान और नृत्य)

चला है मन्थर गति से पवन रसीला नन्दन कानन का।
नन्दन कानन का, रसीला नन्दन कानन का ॥ च०॥
फूलों पर आनन्द भैरवी गाते मधुकर वृन्द,
बिखर रही है किस यौवन की—किरण, खिला अरविन्द,
ध्यान है किसके आनन का ॥
नन्दन कानन का, रसीला नन्दन कानन का ॥ च०॥
उषा सुनहला मद्य पिलाती प्रकृति बरसती फूल,
मतवाले होकर देखो तो, विधि निषेध को भूल
आज कर लो अपने मन का।
नन्दन कानन का रसीला नन्दन कानन का ॥ च०॥

समुद्रदत्त—"अहा! श्यामा का सा कण्ठ भी है। सुन्दरी, तुम्हारी जैसी प्रशंसा सुनी थी तुम वैसी ही हो, और एक बार इस तीव्र मादक को पिला दो। पागल हो जाने को इन्द्रियाँ प्रस्तुत हैं।"

(श्यामा इङ्गित करती है, दासियाँ जाती हैं)

श्यामा—"क्षमा कीजिये, मैं इस समय बड़ी चिन्तिता हूँ इस कारण आपको प्रसन्न न कर सकी। अभी दासी ने आकर एक बात ऐसी कही है कि मेरा चित्त चञ्चल हो उठा है। केवल शिष्टाचार वश इस समय मैंने आपको गान सुनाया—"

समुद्रदत्त—"यह कैसी बात है, क्या मैं भी सुन सकता हूँ ?"

श्यामा—"आप अभी तो परदेश से चले आ रहे हैं मुझसे कोई घनिष्ठता भी नहीं, तब कैसे अपना हाल कहूँ।"

समुद्रदत्त—"सुन्दरी! यह तुम्हारा संकोच व्यर्थ है।"

श्यामा—"मेरा भाई कोई अपराध में बंदी हुआ है। और दण्डनायक ने कहा है कि यदि अभी रातभर में मेरे पास हजार मोहरें पहुँच जायँ तो मैं इसे छोड़ दूँगा, नहीं तो नहीं।"

(रोती है)

समुद्रदत्त—"तो इसमें कौन सी चिन्ता की बात है। मैं देता हूँ। इन्हें भेज दो, (स्वगत) मैं भी तो षडयन्त्र करने आया हूँ इसी तरह दो चार अन्तरङ्ग मित्र बनाना चाहिये। जिसमें समय पर काम आवें। दण्डनायक से भी समझ लूँगा—कोई चिन्ता नहीं।"

श्यामा—(मोहरों की थैली देकर) "तो दासी पर दया करके इसे दे आइये, क्योंकि मैं किस पर विश्वास करके इतना धन भेज दूँ? और, यदि आपको पहचाने जाने की शंका हो तो मैं आपका अभी वेश भी बदल दे सकती हूँ।"

समुद्रदत्त—"अजी मोहरें तो मेरे पास हैं इनकी क्या आवश्यकता है।"

श्यामा—"आपकी कृपा है, यह भी मेरी ही है, किन्तु इन्हें तो ले जाइये, नहीं तो आप इसे भी वारवनिताओं की एक चाल समझियेगा।"

समुद्रदत्त—"भला यह कैसी बात—सुन्दरी श्यामा । तुम मेरी हँसी उड़ाती हो । तुम्हारे लिये यह प्राण प्रस्तुत है । बात इतनी है कि वह मुझे पहचानता है ।"

श्यामा—"नहीं, यह तो मेरी पहिली बात आप को माननी ही होगी । और इतना बोझ मुझ पर न दीजिये कि मैत्री में चतुरता की गन्ध आने लगे । हम लोगों को एक दूसरे पर शंका करने का अवकाश मिले । मैं आपका वेश बदल देती हूँ ।"

समुद्रदत्त—"अच्छा प्रिये ! ऐसा ही होगा । मेरा वेश परिवर्तन करा दो ।

(श्यामा वेश बदलती है और समुद्रदत्त को बाला बनाती है)

(समुद्रदत्त मोहरों की थैली लेकर अकड़ता हुआ जाता है)

श्यामा—' जाओ बलि के बकरे, जाओ । फिर न आना । मेरा शैलेन्द्र । मेरा प्यारा शैलेन्द्र !!

*"तुम्हारी मोहनी छवि पर निछावर प्राण हैं मेरे ।*
*अखिल भूलोक बलिहारी मधुर मुसुक्यान पर तेरे ॥"*

पट परिवर्तन ।



## दृश्य पाँचवाँ

*स्थान—सेनापति बन्धुल का गृह ।*

( मल्लिका और दासी )

मल्लिका—"संसार में स्त्रियों के लिये पति ही सब कुछ है किन्तु हाय ! आज मैं उसी सोहाग से वञ्चित होगई हूँ । हृदय थरथरा रहा है, कण्ठ भरा आता है—एक निर्दय चेतना, सब इन्द्रियों को अचेतन और शिथिल बनाये दे रही है । आह ! (ठहर कर और निःश्वास लेकर) हे प्रभु ! मुझे बल दो—विपत्तियों को सहन करने के लिये–बल दो । मुझे विश्वास दो कि तुम्हारी शरण आने पर कोई भय नहीं रहता । विपत्ति और दुःख उस आनन्द के दास बन जाते हैं, फिर सांसारिक आतङ्क उसे नहीं डरा सकते हैं । मैं जानती हूँ कि मानव हृदय अपनी दुर्बलताओं में ही सबल होने का स्वाँग बनाता है—किन्तु मुझे उस बनावट से उस दम्भ से बचा लो । शान्ति के लिये साहस दो । सच्चे के लिये बल दो ॥"

दासी—"स्वामिनी धैर्य्य धारण कीजिये !"

मल्लिका—सरला ! धैर्य्य न होता तो अब तक यह हृदय फट जाता–यह शरीर निस्पन्द हो जाता तब भी यह वैधव्य दुःख नारी जाति के लिये कैसा कठोर अभिशाप है वह किसी स्त्री को अनुभव न करना हो, यही प्रार्थना है ।"

दासी—"स्वामिनी इस दुःख में भगवान ही सान्त्वना दे सकेंगे—उन्हीं का अवलम्ब है।"

मल्लिका—"एक बात स्मरण हो आई सरला।"

दासी—"क्या स्वामिनी?"

मल्लिका—"सद्धर्म्म के सेनापति सारिपुत्र मौद्गलायन को कल मैं निमन्त्रण दे आई हूँ सो आज वे आवेंगे। देख, यदि न हुआ हो तो भिक्षा का प्रबन्ध शीघ्र कर, जा शीघ्र जा (दासी जाती है) तथागत! तुम धन्य हो तुम्हारे उपदेशों से हृदय निर्मल हो जाता है तुमने संसार को दुःखमय बताया और उससे छूटने का उपाय भी सिखाया। कीट से लेकर इन्द्र तक की समता घोषित की। अपवित्रों को अपनाया-दुखियों को गले लगाया और अपनी दिव्य करुणा की वर्षा से विश्वको आप्लावित किया—अमिताभ तुम्हारी जय हो!"

[ सरला आती है ]

सरला—"स्वामिनी! भिक्षा का आयोजन सब ठीक है। कोई चिन्ता नहीं, किन्तु "

मल्लिका—"किन्तु नहीं—सरला! मैं भी व्यवहार को जानती हूँ, पर आतिथ्य—परम धर्म्म है। मैं भी नारी हूँ, नारी के हृदय में जो हाहाकार होता है वह मैं अनुभव कर रही हूँ, शरीर की धमनियाँ खिंचने लगती हैं। जी रो उठता है, तब भी कर्त्तव्य करना ही होगा।

( सारिपुत्र और आनन्द का प्रवेश )

मल्लिका—"जय हो। अमिताभ की जय हो—दासी वन्दन करती है।"

सारिपुत्र—"शान्ति मिले—सन्तोष में तृप्ति हो। देवी! हम आगये—भिक्षा प्रस्तुत है?"

मल्लिका—"देव! यथाशक्ति प्रस्तुत है। पावन कीजिये। चलिये।"

( दासी जल लाती है, मल्लिका पैर धुलाती है। दोनों बैठते हैं, और भोजन करते हैं। लाते समय दूध का पात्र दासी के हाथ से गिर कर टूट जाता है। मल्लिका उसे दूसरा लाने को कहती है। )

आनन्द—"देवि! दासी का अपराध क्षमा करना—जितनी वस्तुएँ बनती हैं वे सब बिगड़ने ही के लिये। यही उसका परिणाम था, उसमें बेचारी दासी को कलङ्क मात्र था।"

मल्लिका—"यथार्थ है।"

सारिपुत्र—"आनन्द! क्या तुमने समझा कि मल्लिका दासी पर रुष्ट है? क्या तुमने इन्हें अभी नहीं पहिचाना? चाँदी का पात्र टूटने से इन्हें क्या क्षोभ होगा—स्वामी के मारे जाने का समाचार अभी हम लोगों के आने के थोड़ी ही देर-पहिले आया है। किन्तु वह भी इन्हें अपने कर्त्तव्य से विचलित नहीं कर सका। फिर, यह तो एक धातुपात्र मात्र था। ( मल्लिका से )—शान्ति! करुणे; तू इस संसार को पवित्र करती है। देवी, तेरा धैर्य्य सराहनीय है। आनन्द! लो, इस मूर्तिमती धर्मपरायणता से कर्त्तव्य की शिक्षा लो।"

आनन्द—"महिमामयी! अपराध क्षमा हो। आज हमें विश्वास हुआ कि केवल भगवा लेने से ही धर्म पर एकाधिकार नहीं हो जाता—यह सब चित्त शुद्धि स मिलता है।"

मल्लिका—"पतितपावन की अमोघ वाणी ने दृश्यों की नश्वरता की घोषणा की है। मुझे यह, मोह की दुर्बलता सी दिखाई पड़ती है। उस शासन से कभी विद्रोह न करूंगी, वही मानव का पवित्र अधिकार है। शान्तिदायक धैर्य्य का साधन है। जीवन का विश्राम है (पैर पकड़ती है) महापुरुष! आशीर्वाद दीजिये कि मैं इससे विचलित न होऊँ।"

सारिपुत्र—"उठो देवी! उठो। तुम्हें मैं क्या उपदेश करूँ? तुम्हारा चरित्र धैर्य्य का—कर्त्तव्य का—आदर्श है। तुम्हें अखण्ड शान्ति है। तुम जानती हो कि तुम्हारा शत्रु कौन है—तब भी विश्वमैत्री के अनुरोध से, उससे केवल उदासीन ही न रहो, प्रत्युत द्वेष भी न रखो।"

( महाराज प्रसेनजित का प्रवेश )

प्रसेन०—"महास्थविर! मैं अभिवादन करता हूँ। मल्लिका देवी—मैं क्षमा माँगने आया हूँ।"

मल्लिका—"स्वागत, महाराज! क्षमा किस बात की?"

प्रसेन०—"नहीं—मैंने अपराध किया है। सेनापति बन्धुल के प्रति मेरा हृदय शुद्ध नहीं था—इसलिये, उनकी हत्या का पाप मुझे भी लगता है।"

मल्लिका—"मुझे विदित है महाराज! प्रजा के साथ आप इतना छल प्रवञ्चना और कपट व्यवहार रखते हैं? धन्य हैं!"

प्रसेन०—"मुझे धिक्कार दो—मुझे शाप दो—मल्लिका! तुम्हारे मुखमण्डल पर तो ईर्षा और प्रतिहिंसा का चिन्ह भी नहीं है। जो तुम्हारी इच्छा हो, वह कहो, मैं उसे पूर्ण करूँगा—"

मल्लिका—(हाथ जोड़ कर) कुछ नहीं, महाराज! आज्ञा दीजिये कि आपके राज्य से निर्विघ्न, चली जाऊँ। किसी शांतिपूर्ण स्थान में रहूँ। ईर्षा से आपका हृदय ग्रीष्म के मध्याह्न का सूर्य हो रहा है, उसकी भीषणता से बचकर किसी छाया में विश्राम करूँ। और कुछ भी मैं नहीं चाहती।"

(राजा हाथ जोड़ता है)

सारिपुत्र—"मूर्तिमती करुणे! तुम्हारी विजय है।"

पटपरिवर्तन।

## दृश्य छठवाँ

*महाराज बिम्बसार का गृह।*

(बिम्बसार और वासवी)

बिम्बसार—"रात में ताराओं का प्रभाव विशेष रहने से चन्द्र नहीं दिखाई देता है और चन्द्रमा का तेज बढ़ने से तारे सब फीके

पड़ जाते हैं, क्या इसी को शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष कहते हैं ? देवी कभी तुमने इस पर विचार किया है ?"

वासवी—"नाथ ! हम तो विश्वास है कि नीला पर्दा इसका रहस्य छिपाये है, जितना चाहता है उतना ही प्रकट करता है। कभी तारों को बिखेरता है कभी निशाकर को छाती पर लेकर खेला करता है और कभी कृष्णा कुहू के साथ क्रीड़ा करता है।"

बिम्ब०—"और, कोमल पत्तियों को, जो अपनी डाली पर निरीह लटका करती हैं, प्रभञ्जन क्यों झिंझोड़ता है ?"

वासवी—"उसकी गति है, वह किसी को कहता नहीं है कि तुम मेरे मार्ग में अड़ो, जो साहस करता है उसे हिलना पड़ता है। नाथ ! समय भी इसी तरह चला आ रहा है उसके लिये पहाड़ और पत्ती बराबर हैं।"

बिम्ब०—"फिर उसकी गति भी बराबर नहीं है। ऐसा क्यों ?"

वासवी—"यही समझाने के लिये बड़े २ दार्शनिकों ने कई तरह की व्याख्यायें की हैं किन्तु फिर भी प्रत्येक नियमों में अपवाद लगा दिया है। यह नहीं कहा जा सकता कि वह अपवाद नियम पर है या नियामक पर। सम्भवत उसे ही लोग अवसर कहते हैं।"

बिम्बसार—"तब तो देवी, प्रत्येक असम्भावित घटना के मूल में यही अवसर है। सच तो यह है कि विश्वभर में स्थल स्थल पर आत्या चक्र है, जल में उसे भँवर कहते हैं स्थल पर उसे अवसर

कहते हैं, राज्य में विप्लव कहते हैं, समाज में उच्छृङ्खलता कहते हैं और धर्म में पाप कहते हैं। चाहे इन्हें नियमों का अपवाद कहो चाहे बवंडर—यही न ?" (छलना का प्रवेश)

बिम्बसार—"यह तो हम लोग तो बवंडर की बात करते थे। तुम यहाँ कैसे पहुँच गईं। राजमाता महादेवी को इस दरिद्र कुटीर में क्या आवश्यकता हुई ?"

छलना—"मैं बवंडर हूँ इसी लिये जहाँ मैं चाहती हूँ असम्भावित रूप से चली आती हूँ और देखना चाहती हूँ कि इस प्रवाह में कितनी सामर्थ्य है। इसमें आवर्त्त उत्पन्न कर सकती हूँ कि नहीं।"

वासवी—"छलना! बहिन! तुमको क्या हो गया है ?"

छलना—"प्रमाद—और क्या। अभी सन्तोष नहीं हुआ, इतने उपद्रव करा चुकी हो, और भी कुछ शेष है ?"

वासवी—"क्यों, अजात तो अच्छी तरह है ? कुशल तो है ?"

छलना—"क्या चाहती हो। समुद्रदत्त काशी में मारा ही गया। कोशल और मगध में युद्ध का उपद्रव हो रहा है। अजात उसमें गया है। साम्राज्य भर में आतङ्क है।"

बिम्बसार—"युद्ध में क्या हुआ ? अथवा-मुझे क्या ?"

छलना—"शैलेन्द्र नाम के डाकू ने द्वन्द्व युद्ध में आह्वान करके फिर धोखा देकर कोशल के सेनापति को मार डाला। सेनापति के

मर जाने से सेना घबराई थी, उसी समय अजात ने आक्रमण कर दिया और विजयी हुआ—काशी पर अधिकार हो गया।"

वासवी—"तब इतना घबराती क्यों हो। अजात को रण-दुर्मद साहसी बनाने के लिये ही तो तुम इतनी उत्कण्ठित थीं—राजकुमार को तो ऐसी उद्धत शिक्षा तुम्हीं ने दी थी। फिर उलाहना क्यों?"

छलना—"उलाहना! क्यों न दूँ। जब कि तुमने जान बूझ कर यह विप्लव खड़ा किया है। क्या तुम इसे नहीं दबा सकती रहीं, क्योंकि वह तो तुम्हारे नैहर मे तुम्हें मिला हुआ प्रान्त था।"

वासवी—"जिसने दिया था यदि वह ले ले तो मुझे क्या अधिकार है कि मैं उसे न लौटा दूँ? तुम्हीं बतलाओ कि मेरा अधिकार छीन कर जब कि नाथ ने तुम्हें दे दिया, तब भी मैंने कोई विरोध किया था।"

छलना—"यह ताना सुनने मैं नहीं आई हूँ। वासवी, तुमको तुम्हारी असफलता सूचित करने आई हूँ।"

बिम्बसार—"तो राजमाता को कष्ट करने की क्या आवश्यकता थी। यह तो एक सामान्य अनुचर कर सकता था।"

छलना—"किन्तु वह मेरी जगह तो नहीं हो सकता था और संदेश अच्छी तरह से नहीं कहता। तुम्हारे मुख के प्रत्येक सिकुड़नों पर इस प्रकार लक्ष्य नहीं रखता, न तो वासवी को इतना प्रसन्न ही कर सकता।"

बिम्बसार—( खड़ा होकर ) "छलना! हमने राजदण्ड छोड़ दिया है, किन्तु मनुष्यता ने अभी हमें नहीं परित्याग किया है। सहन की भी सीमा होती है। अधम नारी—पामरी, चली जा। तुझे लज्जा नहीं—बर्बर लिच्छिवी रक्त—"

वासवी—बहिन जाओ, सिंहासन पर बैठ कर राज्य कार्य देखो। व्यर्थ झगड़ने से तुम्हें क्या सुख मिलेगा। और अधिक तुम्हें क्या कहूँ। तुम्हारी बुद्धि।"

( छलना जाती है )

वासवी—( प्रार्थना करती है )

*दाता सुमति दीजिये।*

*मानव हृदय बीच करुना से सींच कर।*
*बोधने विवक बीज, अकुरित कीजिये॥*
*दाता सुमति दीजिये।*

( जीवक का प्रवेश )

जीवक—"जय होय देव।"

बिम्बसार—"जीवक, स्वागत। बन्धु, तुम बड़े समय पर आये। इस समय हृदय बड़ा उद्विग्न था। कोई नया समाचार सुनाओ।"

जीवक—"कौशाम्बी के समाचार तो लिख कर भेज चुका। नया समाचार यह है कि मागन्धी का सब षड़यन्त्र खुल गया

और राजकुमारी पद्मावती का पूर्ववत् फिर गौरव हो गया। और वह दुष्टा मागन्धी महल में आग लगा कर जल मरी।"

बिम्ब०—"बेटी पद्मा! प्राण बचे। इतने दिनों तक वही दुखी रही। क्यों जीवक!!"

वासवी—"और कोशल का क्या समाचार है? विरुद्धक को भाई ने क्षमा किया, या नहीं? वह आजकल कहाँ है?"

जीवक—"वही तो काशी का शैलेन्द्र है। उसने मगधनरेश— नहीं नहीं—कुमार कुणीक से मिलकर कोशल सेनापति बन्धुल को मार डाला, और स्वयं इधर उधर विद्रोह करता फिर रहा है।"

वासवी—"यह क्या है? भगवन्! बच्चों को यह क्या सूझी है? क्या यही राजकुल की शिक्षा है?"

जीवक—"और महाराज प्रसेनजित घायल होकर रणक्षेत्र से पलट गये। फिर कोई नई बात हुई हो तो मैं नहीं जानता।"

बिम्बसार—"जीवक! अब तुम विश्राम करो। अब और कोई समाचार सुनने की इच्छा नहीं है। सब संसार भर में पुत्रों का पिता से विद्रोह, पति का पत्नी से संघर्ष—हत्या—अभियोग, षड़यन्त्र और प्रतारणा, यही सब तुम सुनाओगे, ऐसा मुझे निश्चय होगया। जाने दो। एक शीतल निश्वास लेकर तुम विश्व के वात्याचक्र से अलग हो जाओ। और इसपर प्रलय के सूर्य की किरणों से तप कर गलते हुए गीले लोहे की वर्षा होने दो। अविश्वास की आँधियों को सरपट दौड़ने दो। पृथ्वी के प्राणियों में अन्याय बढ़े, जिसमें दग्ध होकर

लोग अनीश्वरवादी हो जायँ और प्रति दिन नई समस्या हल करते २ कुटिल कृतघ्न जीव अपनी मूर्खता की धूल उड़ावें—और विश्व भर में इस पर एक उन्मत्त अट्टहास हो ।

(उद्विग्न भाव से जाता है)

पटपरिवर्तन ।



## दृश्य सातवाँ

*स्थान-कोशल की सीमा ।*

( मल्लिका की कुटी में मल्लिका और दीर्घकारायण )

दीर्घकारायण—"नहीं, मैं कभी इसका अनुमोदन नहीं कर सकता । आप चाहे इसे बहुत धर्म समझें, किन्तु साँप को जीवन-दान देना कभी भी लोकहितकर नहीं है ।"

मल्लिका—"कारायण ! तुम्हारा रक्त अभी बहुत खौल रहा है । तुम्हारी प्रतिहिंसा की बर्बरता वेग पर है, किन्तु सोचो, विचारो कि जिसके हृदय में विश्वमैत्री के द्वारा करुणा का उद्रेक हुआ है उसे अपकार का स्मरण क्या कभी अपने कर्त्तव्य से विचलित कर सकता है ?"

कारायण—"आप देवी हैं । उस उच्च जगत की और मण्डल से भिन्न जो केवल कल्पना के आधार पर स्थित है, बातें सोच

सकती हैं। किन्तु, हम इस संघर्षपूर्ण जगत के जीव हैं जिसमें कि शून्य भी प्रतिध्वनि ऐसा है जहाँ किसी को वेग से कंकड़ी मारने पर वह कंकड़ी मारने वाले की ओर पलटने की चेष्टा करती है। इसलिये, मैं तो यही कहूँगा कि इस मरणासन्न घमंडी और दुर्वृत्त कोशल-नरेश का रक्षा आपको नहीं करनी थी।"

मल्लिका —"अपना कर्त्तव्य मैं अच्छी तरह जानती हूँ। करुणा की विजय पताका के नीचे हमने प्रयाण करने का दृढ़ विचार करके उसकी वश्यता स्वीकार कर ली है। अब एक पग भी पीछे हटने का अवकाश नहीं है। विश्वासी सैनिक के समान नश्वर जीवन का बलिदान करूँगी—कारायण।"

कारायण—" तब मैं जाता हूँ—जैसी इच्छा।"

मल्लिका—"ठहरो, मैं तुमसे एक बात पूछना चाहती हूँ। क्या तुम इस युद्ध में नहीं गये थे। क्या तुमने अपने हाथों जान बूझ कर कोशल का पराजय नहीं मोल लिया था? क्या सच्चे सैनिक के समान ही तुम इस रणक्षेत्र में लड़े थे। तब भी कोशलनरेश की यह दुर्दशा हुई। जब तुम इस लघुसत्य को पालने में असमर्थ हुए तब तुमसे और महान स्वार्थत्याग की क्या आशा की जाय? मुझे विश्वास है कि यदि कोशल की सेना अपने सत्य पर रहती तो यह दुःखद घटना न होने पाती।"

कारायण—"इसमें मेरा क्या अपराध है? जैसी सब की, वैसी ही मेरी भी इच्छा थी।"

( कुटी में से पायल प्रसेनजित निकलता है )

प्रसेन०—"देवी ! तुम्हारे उपकारों का बोझ मुझे असह्य हो रहा है । तुम्हारी शीतलता ने इस जलते हुए लोहे पर विजय प्राप्त कर ली है । बार बार क्षमा माँगने पर भी हृदय को सन्तोष नहीं होता । अब मैं श्रावस्ती जाने की आज्ञा चाहता हूँ ।"

मल्लिका—"सम्राट् ! क्या आपको मैंने बन्दी कर रखा है ? यह कैसा प्रश्न ? बड़ी प्रसन्नता से आप जा सकते हैं ।"

प्रसेन०—नहीं, देवी ! इस दुराचारी के पैरों में तुम्हारे उपकारों की बेड़ी और हाथों में क्षमा की हथकड़ी पड़ी है । जबतक तुम कोई आज्ञा देकर इसे मुक्त नहीं करोगी, यह चले जाने में असमर्थ है ।"

मल्लिका—"कारायण ! यह तुम्हारे सम्राट् हैं—जाओ ! इन्हें राजधानी तक सकुशल पहुँचा दो, मुझे तुम्हारे बाहुबल पर भरोसा है ।"

प्रसेन०—"कौन कारायण ! सेनापति बन्धुल का भागिनेय ।"

कारायण—" हाँ श्रीमान् ! वही कारायण, अभिवादन करता है ।"

प्रसेन०—" कारायण ! माता ने आज्ञा दी है तुम मुझे कल पहुँचा दोगे ! देखो जननी की यह मूर्ति ! विपद में बच्चे की तरह जिसने मेरी सेवा की है क्या तुम इसमें भक्ति करते हो । यदि तुमने इन दिव्य चरणों की भक्ति पाई है तो तुम्हारा जीवन धन्य है ।" (मल्लिका का पैर पकड़ता है)

मल्लिका—"उठिये सम्राट् ! उठिये। मर्य्यादा भङ्ग करने का आपको भी अधिकार नहीं है।"

प्रसेन०—"यदि आज्ञा हो तो मैं दीर्घकारायण को अपना सेनापति बनाऊँ और इसी वीर वक्षस्थल में स्वर्गीय सेनापति बन्धुल की प्रतिकृति देखकर। अपने कुकर्म्म का प्रायश्चित करूँ। देवी ! मैं स्वीकार करता हूँ कि महात्मा बन्धुल के साथ मैंने घोर अन्याय किया है। और आपने मुझे एक भी कटु वाक्य न कह कर उसका कठोर दण्ड दिया है, हृदय में इसकी बड़ी ज्वाला है। एकबार देवी ! एक अभिशाप दे दो, जिसमें नरक की ज्वाला शान्त हो जाय और पापी प्राण निकलने में सुख पावें।"

मल्लिका—"अतीत के वज्र-कठोर-हृदय पर जो कुटिल रेखा-चित्र खिंच गये हैं वे क्या कभी मिटेंगे ? यदि आपकी इच्छा है तो वर्त्तमान में कुछ रमणीय सुन्दर चित्र खींचिये, जो भविष्य में उज्वल होकर दर्शकों के हृदय को शान्ति दें। दूसरों को सुखी करके सुख पाने का अभ्यास कीजिये।"

प्रसेनजित—"आपका आशीर्वाद सफल हो, चलो कारायण।"

(दोनों नमस्कार करके जाते हैं। प्रभात का प्रवेश)

मल्लिका—(प्रार्थना करती है)

*अधीर न हो चित्त विश्व-मोह-जाल में ॥*

*यह वेदना विलोल वीचि का समुद्र है।*

*है दुःख का भँवर चला कराल चाल में ॥*

*यह भी क्षणिक इसे कहीं टिकाव है नहीं।*
*सब लौट जायँगे उसी अनादि काल में॥*
*अधीर न हो चित्त विश्व-मोह-जाल में।*

अजात०—"कहाँ गया। मेरे क्रोध का कन्दुक, मेरी क्रूरता का खिलौना, कहाँ गया। रमणी शीघ्र बता—वह घमंडी कोशल सम्राट् कहाँ गया।"

मल्लिका—"शान्त हो। राजकुमार कुणीक। शान्त हो। तुम किसे खोजते हो? बैठो। अहा सुन्दर मुख, इसमें भयानकता क्यों ले आते हो? सहज सुन्दर वदन को क्यों विकृत करते हो? शीतल हो, विश्राम लो। देखो, यह अशोक की शीतल छाया तुम्हारे हृदय को कोमल बना देगी—बैठ जाओ।"

अजात०—(मुग्ध सा बैठ जाता है) "क्या यहीं प्रसेनजित नहीं रहा, अभी मुझे गुप्तचर ने समाचार दिया है।"

मल्लिका—"हाँ, इसी आश्रम में उनकी शुश्रूषा हुई है। और वे स्वस्थ होकर अभी २ गये हैं। पर तुम उन्हें लेकर क्या करोगे? तुम उष्णरक्त चाहते हो या इस दौड़ धूप के बाद का शीतल हिमजल? युद्ध में जब यशार्जन कर चुके, तब हत्या करके क्या अब हत्यारे बनोगे? वीरों को विजयलिप्सा होनी चाहिये न कि हत्या की।"

अजात०—"देवी! आप कौन हैं? हृदय नम्र होकर आप ही प्रणाम करने को झुक रहा है। ऐसी पिघला देनेवाली वाणी तो मैंने कभी सुनी नहीं।"

मल्लिका—"मैं स्वर्गीय कोशल-सेनापति की विधवा हूँ। जिसके जीवन से तुम्हारी बड़ी हानि थी। और उसे षड़यन्त्र के द्वारा मरवा कर तुमने काशी का राज्य हस्तगत किया है।"

अजात०—"वह षड़यन्त्र स्वयं कोशलनरेश का था। क्या यह आप नहीं जानतीं।"

मल्लिका—"जानती हूँ, और यह भी जानती हूँ कि सब सृष्टि एक इसी मिट्टी में मिलेंगे।"

अजात०—"तब भी आप ने उस अधम जीवन की रक्षा की। ऐसी क्षमा! आश्चर्य! यह देव कर्त्तव्य "

मल्लिका—"नहीं राजकुमार, यह देवता का नहीं मनुष्य का कर्त्तव्य है। उपकार, करुणा, समवेदना और पवित्रता मानव हृदय के लिये ही बने हैं।"

अजात०—"क्षमा हो देवी! मैं जाता हूँ। अब कोशल पर आक्रमण नहीं करूँगा। इच्छा थी कि इसी समय इस दुर्बल राष्ट्र को हस्तगत करूँ, किन्तु नहीं, अब लौट जाता हूँ।"

मल्लिका—"जाओ, गुरुजनों को सन्तुष्ट करो।"

(अजात जाता है)

पटपरिवर्त्तन।

---

## दृश्य आठवाँ

*स्थान—श्रावस्ती का एक उपवन ।*

( शैलेन्द्र बैठा है, और श्यामा सोई हुई है )

शैलेन्द्र–( स्वगत ) "काशी के उस सकीर्ण भवन में छिपकर रहते रहते चित्त घबरा गया था। समुद्रदत्त के मारे जाने का मैं ही कारण था, इस लिये प्रकाश्य रूप से अजातशत्रु से मैं मिलकर कोई कार्य्य भी नहीं कर सकता था। इस पामरी नारी की गोद में मुंह छिपा कर कितना दिन बिताऊँ ? हमारे भावी कार्य्यों में अब यह विघ्न स्वरूप हो रही है। यह प्रेम दिखाकर मेरी स्वतन्त्रता हरण कर रही है। अब नहीं, मैं इस गर्त में अब नहीं गिया रहूँगा। कर्मपथ के कोमल और मनोहर कटकों को कठोरता से—निर्दयता से—हटाना ही पड़ेगा। तब, आज से अच्छा समय कहाँ-

( श्यामा सोई हुई भयानक स्वप्न देख रही है, स्वप्न में चौंक कर उठती है )

श्यामा–"शैलेन्द्र " ।

शैलेन्द्र—" क्यों प्रिये !"

श्यामा—"प्यास लगी है !"

शैलेन्द्र—"क्या पियोगी ?"

श्यामा—'जल !"

शैलेन्द्र—" प्रिये ! जल तो नहीं है। यह शीतल पेया है पी लो ! "

श्यामा—" विष। ओह सिर घूम रहा है। मैं बहुत पी चुकी हूँ। अब अल' भयानक स्वप्न। क्या तुम मुझे जलते हुए, हलाहल की मात्रा पिला दोगे।

*अमृत हो जायगा, विष भी पिला दो हाथ से अपने।*
*पलक भर झुक चुके हैं हम, उसी म बस लगे कँपने॥*
*विकल हैं इन्द्रियाँ बस देखते इस रूप के सपने।*
*जगत विस्मृत, हृदय पुलकित, लगा तब नाम है जपने॥*

शैलेन्द्र—" छिः यह क्या कह रही हो ? कोई स्वप्न देख रही थी क्या ? लो थोड़ी पी लो।'

( पिला देता है )

श्यामा—"मैंने अपने जीवन भर में तुम्हीं को प्यार किया है। तुम मुझे धोखा तो नहीं दोगे। ओह! कैसा भयानक स्थान है उसी स्वप्न की तरह "

शैलेन्द्र—" क्या बक रही हो। सो जाओ। विहार से थकी हो।"

श्यामा—[ आँख बन्द किये हुए ] ' क्यों यहाँ ले आये। क्या घर में सुख नहीं मिलता था।"

शैलेन्द्र—' 'कानन की हरी भरी शोभा देखकर जी बहलाना चाहिये, न कि तुम इस प्रकार बिछली जा रही हो।"

श्यामा—"नहीं, नहीं, मैं आँख नहीं खोलूगी, डर लगता है तुम पर मेरा विश्वास है। यहीं रहो।"

( निद्रित होती )

शैलेन्द्र—[ स्वगत ] " सो गई। आह हृदय में एक वेदना उठती है, ऐसी सुकुमार वस्तु। नहीं नहीं। किन्तु विश्वास के बल पर ही इसने समुद्रदत्त के प्राण लिये। यह नागिन है पलटते देर नहीं। और हमें अभी प्रतिशोध लेना है। दावाग्नि से बढ़कर फैलना है, उसमें चाहे सुकुमार तृण कुसुम हो अथवा विशाल-शाल वृक्ष। दावाग्नि या अन्धड़ उस छोटे फूल को बचाकर नहीं चलेगा। तो बस "

श्यामा—( जागकर ) "शैलेन्द्र। विश्वास! देखो कहाँ ओह भयानक " ( आँख बन्द कर लेती है )

शैलेन्द्र—"तब देर क्या। कहीं कोई आजायगा फिर ( श्यामा का गला घोंटता है। वह क्रन्दन कर के शिथिल हो जाती है ) बस चलें। पर नहीं, धन की भी आवश्यकता है।

( आभूषण उतार कर जाता है )

( गौतमबुद्ध और आनन्द का प्रवेश )

आनन्द—"भगवन्! देवदत्त ने तो अब बड़े उपद्रव मचाये। तथागत को कलङ्कित और अपमानित करने में कौन से उपाय नहीं किये। उसे इसका फल मिलना चाहिये।"

गौतम—"यह मेरा काम नहीं—वेदना और संज्ञाओं का दुःख अनुभव करना मेरी सामर्थ्य के बाहर है। हमें अपने कर्तव्य करने चाहियें, दूसरों के मलिन कर्मों को विचारने से भी चित्त पर मलिन छाया पड़ती है।"

आनन्द—"देखिये। अभी चिञ्चा को लेकर उसने कितना बड़ा अपवाद लगाना चाहा था और आपकी मर्यादा गिरानी चाही थी।"

गौतम—"किन्तु सत्य सूर्य्य को कहाँ कोई चलनो से ढँक लेगा? इस क्षणिक प्रवाह में सब विलीन हो जायँगे। मुझे अकार्य्य करने से क्या लाभ! चिञ्चा का ही देखो, अब यह बात खुल गई कि उसे गर्भ नहीं है वह केवल मुझे अपवाद लगाना चाहती थी। सभी उसकी कैसी दुर्गति हुई। शुद्ध बुद्धि की प्रेरणा से सत्कर्म्म करते रहना चाहिये। दूसरों की ओर उदासीन हो जाना ही शत्रुता की पराकाष्ठा है। आनन्द! दूसरों का अपकार सोचने से अपना हृदय भी मलिन होता है।"

आनन्द—"यथार्थ है प्रभो, (श्यामा के शव को देखकर) अरे यह क्या? चलिये गुरुदेव! यहाँ से शीघ्र हट चलिये। देखिये, अभी यहाँ कोई काण्ड सघटित हुआ है।"

गौतम—"अरे यह तो कोई स्त्री है, उठाओ आनन्द! इसे सहायता की आवश्यकता है।"

आनन्द—"तथागत! आपके प्रतिद्वन्द्वी इससे बड़ा लाभ उठावेंगे। यह मृतक स्त्री विहार में लेजाकर क्या आप कलङ्कित होना चाहते हैं?"

गौतम—"क्या करुणा का आदेश कलङ्क के डर से भूल जाओगे? यदि हम लोगों की सेवा से वह कष्ट से मुक्त हो गई, तब? और मैं निश्चय करके कहता हूँ कि यह मरी नहीं है।

आनन्द, विलम्ब न करो। यदि यह यों ही पड़ी रही तब भी तो विहार के पीछे ही है उस अपवाद से हम लोग कहाँ बचेंगे।"

आनन्द—"प्रभु ! जैसी आज्ञा।"

[ उसे उठाकर दोनों जाते हैं ]

[ शैलेन्द्र का प्रवेश ]

शैलेन्द्र—"उसे कोई उठा ले गया। चलो मैं भी उसके घर में जो कुछ था ले आया। अब कहाँ चलना चाहिये। श्रावस्ती तो अपनी ही राजधानी है। यहाँ तो अब एक क्षण भी मैं नहीं ठहरूँगा माता से भेंट हो चुकी, इतना द्रव्य हाथ लग चुका। बस कारायण से मिलता हुआ एकबारही सीधे राजगृह। रहा अजात से मिलना। किन्तु अब कोई चिन्ता नहीं श्यामा तो रही नहीं, कौन रहस्य खोलेगा। समुद्रदत्त के लिये मैं भी कोई बात बना दूँगा। तो चलूँ, इस सघाराम में कुछ भीड़ सी एकत्र हो रही है यहाँ ठहरना अब ठीक नहीं।"

[ जाता है ]

[ एक भिक्षु का प्रवेश ]

भिक्षु—"आश्चर्य्य ! वह मृत स्त्री जी उठी और इतनी ही देर में दुष्टों ने कितना आतङ्क फैला दिया था। समग्र विहार मनुष्यों से भर गया था। कोई, दुष्ट लोगों को उभाड़ने के लिये कह रहा था कि 'पाखण्डी गौतम ने ही उसे मार डाला। इस हत्या में गौतम की तो कोई बुरी इच्छा थी।' किन्तु, उसके स्वस्थ होते ही सब के मुख में कालिख लगा गया। और अब तं/

लोग कहते हैं कि 'धन्य हैं, गौतम बड़े महात्मा हैं, मरी हुई स्त्री को जिला दिया।' मनुष्य के मुख में भी तो साँपों की तरह दो जीभें हैं। चलूँ देखूँ कोई बुला रहा है।"

[ जाता है ]

[ रानी शक्तिमती और कारायण का प्रवेश ]

रानी—"क्यों सेनापति, तुम तो इस पद से बड़े सन्तुष्ट होगे? अपने मातुल की दशा तो अब तुम्हें भूल गई होगी?"

कारायण—"नहीं रानी! यह भी इस जन्म में भूलने की बात है। क्या करूँ, मल्लिकादेवी की आज्ञा से मैंने यह पद ग्रहण किया है। किन्तु हृदय में बड़ी ज्वाला धधक रही है।"

रानी—"पर तुम्हें इसके लिये चेष्टा करनी चाहिये। न कि स्त्रियों की तरह रोने से काम चलेगा। विरुद्धक ने तुम से भेंट की थी।"

कारायण-"बड़े साहसी हैं? मुझसे कहने लगे कि अभी मैंने एक हत्या की है और उससे मुझे यह धन मिला है सो तुम्हें गुप्त सेना सगठन के लिये देता हूँ। और मैं फिर उद्योग में जाता हूँ। यदि तुमने धोखा दिया तो विचार लेना शैलेन्द्र किसी पर दया करना नहीं जानता। उस समय तो मैं केवल बात ही सुनकर स्तब्ध रह गया। बस स्वीकार सूचक सिर हिला दिया—रानी! उस युवक को देखकर मेरी आत्मा काँपती है।"

रानी—"अच्छा तो प्रबन्ध ठीक करो। और सहायता मैं दूगी। पर यहाँ भी अच्छा खेल हुआ ...."

कारायण-" हम लोग भी तो उसी का दर्शन आये थे, आश्चर्य! क्या जाने कैसे वह स्त्री जी उठी! नहीं तो अभी ही गौतम का सब महात्मापन भूल जाता ।"

रानी-"अच्छा अब हम लोगों को शीघ्र चलना चाहिये, जनता सब नगर की ओर जा रही है। देखो, सावधान रहना, मेरा रथ भी बाहर खड़ा होगा ।"

कारायण—"कुछ सेना अपनी निज की प्रस्तुत कर लेता हूँ जो कि राजसेना से बराबर मिली जुली रहेगी और काम के समय हमारी आज्ञा मानेगी ।"

रानी—"और भी एक बात कह देती हूँ कि कौशाम्बी का दूत आया है, सम्भवतः कौशाम्बी और कोशल की सेना मिलकर अजात पर आक्रमण करेगी। उस समय तुम क्या करोगे ।"

कारायण—"उस समय वीरों की तरह मगध पर आक्रमण करूंगा और सम्भवतः इस बार अवश्य अजात को बन्दी बनाऊंगा। अपने घर की बात अपने घर में निपटेगी ।"

रानी-( कुछ सोचकर ) "अच्छा ।"

[ दोनों जाते है ]

पटपरिवर्त्तन ।

## दृश्य नवाँ

*स्थान—कौशाम्बी का पथ।*

[ जीवक और वसंतक ]

वसन्तक—"(हँसता हुआ) तब इसमें मेरा क्या दोष ?"

जीवक—"जब तुम दिन रात राजा के समीप रहते हो और उनके सहचर बनने का तुम्हें गर्व है, तब तुमने क्यों नहीं ऐसी चेष्टा की।"

वसन्तक—"कि राजा बिगड़ जायँ।"

जीवक—"अरे बिगड़ जायँ कि सुधर जायँ। ऐसी बुद्धि को "

वसन्तक—'धिक्कार है। जो इतना भी न समझे कि राजा अपने चाहे पीछे सुधर जाँय, अभी तो हमसे बिगड़ जायँगे।"

जीवक—'तब तुम क्या करते हो ?"

वसन्तक—"दिन रात सीधा किया करते हैं। बिजली की रेखा की तरह टेढ़ी जो राजशक्ति है उसे दिन रात सँवार कर पुचकार कर, भयभीत होकर, प्रशंसा करके सीधा करते हैं। नहीं तो न जाने किस पर वह गिरे। फिर महाराज! पृथ्वीनाथ! यथार्थ है, आश्चर्य इत्यादि के काथ में पुटपाक "

जीवक—"चुप रहो, यको मत, तुम्हारे ऐसे मूर्खों ने ही तो सभा को बिगाड़ रक्खा है। जब देखो परिहास।"

वसन्तक—"परिहास नहीं अट्टहास। उसके बिना क्या लोगों का अन्न पचता है। क्या बल है तुम्हारी मूटी में। अरे। जो मैं सभा को बनाऊँ तो क्या अपने को बिगाड़ू और फिर झाड़ू लेकर पृथ्वी देवता को मोरछल करता फिरूँ? देखो न अपना मुख आदर्श में। चले थे सभा बनाने, राजा को सुधारने। इस समय तो "

जीवक—" तो इससे क्या? हम अपना कर्तव्य पालन करते हैं, दुःख से हम विचलित तो होते नहीं—

*क्षोभ सुख का नहीं, न तो डर है।*
*प्राण कर्तव्य पर निछावर है॥*

वसन्तक—"तो इससे क्या? हम भी अपना पेट पालन करते हैं, अपनी मर्य्यादा बढ़ाये रहते हैं, किसी और के दुःख से हम भी टस से मस नहीं होते। एक बाल भर भी नहीं, समझा। और काम, कितना सम पर और सुरीला करते हैं सो भी जानते हो? जहाँ उन्होंने आज्ञा दी कि "इसे मारो" हम तत्काल ही सम पर सुरीले स्वर में बोलते हैं कि "रोऽऽऽ",

जीवक—" जाओ रोओ।"

वसन्तक—" क्या तुम्हारे नाम को? अरे रोएँ तुम्हार से परोपकारी, जो राजा को समझाया चाहते हैं। घंटों बकवाद करके तुम्हें भी तङ्ग करना और अपने मुख को कष्ट देना। जो जीभ

अच्छा स्वाद लेने के लिये बनी है उसे व्यर्थ हिलाना डुलाना। अरे यहाँ तो जब राजा ने एक लम्बी चौड़ी आज्ञा सुनाई, उसी समय " यथार्थ है श्रीमान् " कहकर विनीत होकर गर्दन झुका ली—बस इति श्री। नहीं तो राजसभा में बैठने कौन देता है।"

जीवक—" तुम लोग जैसे चाटुकारों का भी कैसा अधम जीवन है।"

वसन्तक—" और आप जैसे लोगों का उत्तम? कोई माने चाहे न माने टाँग अड़ाये जाते हैं। मनुष्यता का ठीका लिये फिरते हैं।"

जीवक—"अच्छा भाई तुम्हारा कहना ठीक है, जाओ किसी प्रकार से पिंड भी छूटे।"

वसन्तक—" पद्मावती देवी ने कहा है कि 'आर्य जीवक से कह देना कि अजात का कोई अनिष्ट न होने पावेगा, केवल शिक्षा के लिये ही यह आयोजन है। और माताजी से विनती से कह देंगे कि पद्मावती बहुत शीघ्र उनका दर्शन श्रावस्ती में करेगी।"

जीवक—" अच्छा तो क्या युद्ध होना अवश्य है?"

वसन्तक—"हाँ जी, प्रसेनजित भी प्रस्तुत हैं। महाराज उदयन से मन्त्रणा ठीक हो गई है। आक्रमण हुआ ही चाहता है। महाराज बिम्बसार की सेवा ठीक रखना अब यहाँ हम लोग आयाही चाहते हैं, पत्तल परसा रहे—समझा न?"

जीवक—"अरे पेटू। युद्ध में तो कौवे गिद्ध पेट भरते हैं।"

वसन्तक—"और इस आपस के युद्ध में ब्राह्मण भोजन करेंगे, ऐसी तो शास्त्र की आज्ञा ही है। क्योंकि युद्ध से प्रायश्चित्त लगता है। फिर तो बिना ह-ह-ह-ह।

(पेट पर हाथ फेरता है)

जीवक—"जाओ महाराज-दण्डवत।"

(दोनों जाते हैं)

पटपरिवर्तन।

## दृश्यदसवाँ

*मगध में छलना का प्रकोष्ठ।*

(छलना और अजातशत्रु)

छलना—"बस थोड़ी सी सफलता मिलते ही अकर्मण्यता ने सन्तोष का मोदक खिला दिया। पेट भर गया। क्या तुम नहीं जानते कि "सन्तुष्टाश्चमहीपतिः।"

अजात०—"माँ! क्षमा हो। युद्ध में बड़ी भयानकता होती है, कितनी स्त्रियाँ अनाथ हो जाती हैं। सैनिक जीवन का महत्वमय चित्र न जाने किस षड्यन्त्रकारी मस्तिष्क की भयानक कल्पना है। सभ्यता से जो पाशव वृत्ति मानव की दबी हुई रहती है उसी

को इसमें उत्तेजना मिलती है। युद्धस्थल का दृश्य बड़ा भीषण होता है।"

छलना—"कायर! आँख बन्द कर ले। यदि ऐसा ही था तो क्यों बूढ़े बाप को हटा कर सिंहासन पर बैठा।"

अजात०—"तुम्हारी आज्ञा से। माँ मैं आज सिंहासन से हट कर पिता की सेवा करने को प्रस्तुत हूँ।"

देवदत्त—(प्रवेश कर के) "किन्तु अब बहुत दूर तक बढ़ आये, लौटने का समय नहीं है। उधर देखो, कोशल और कौशाम्बी की सम्मिलित सेना मगधपर गरजती चली आ रही है।"

छलना—"यदि उसी समय आक्रमण कोशल पर हो जाता तो आज इसका अवकाश ही न मिलता।"

देवदत्त—"समुद्रदत्त का मारा जाना आपको अधीर कर रहा है किन्तु क्या समुद्रदत्त के ही भरोसे आप सम्राट् बने थे। वह निर्बोध विलासी—उसका ऐसा परिणाम तो होना ही था। पौरुष करनेवाले को अपने बलपर विश्वास करना चाहिये। युवराज!"

छलना—"बच्चे! मैंने बड़ा भरोसा किया था कि तुम्हें भारतखण्ड का सम्राट् देखूँगी और वीरप्रसूती होकर एकबार गर्व्व से तुमसे चरण वन्दना कराऊँगी, किन्तु आह! पतिसेवा से भी वंचित हुई और पुत्र का ... "

देवदत्त—"नहीं, नहीं, राजमाता दुखी न हो। अजातशत्रु तुम्हारा अमूल्य रत्न है, रण की भयानकता देख कर दयालु वीर धनञ्जय का भी हृदय पिघल गया था।"

(सहसा विरुद्धक का प्रवेश)

विरुद्धक—"माता, वन्दना करता हूँ। भाई अजात! क्या तुम विश्वास करते हो। मैं साहसिक हो गया हूँ, किन्तु मैं भी राजपुत्र हूँ। और हमारा तुम्हारा ध्येय एकही है।"

अजात०—"तुम्हें! कभी नहीं, तुम्हारे षड़यन्त्र से समुद्रदत्त मारा गया, और ..."

विरुद्धक—"और कोशलनरेश को पाकर भी मेरे कहने से छोड़ दिया क्यों? यदि मेरी मन्त्रणा लेते तो आज तुम मगध पर और मैं कोशल में सम्राट् होकर सुख भोगता। किन्तु, उस दुष्टा मल्लिका ने तुम्हें ..."

अजात०—"हाँ उसमें तो मेरा ही दोष था। किन्तु अब तो मगध और कोशल आपस में शत्रु हैं, फिर हम तुम पर विश्वास क्यों करें।"

विरुद्धक—'केवल एक बात विश्वास करने की है। यही कि तुम कोशल नहीं चाहते और मैं काशी सहित मगध नहीं चाहता। देखो, सेनापति कारायण ही कोशल की सेना का नेता है। वह मिला हुआ है, और विशाल सम्मिलित वाहिनी क्षुब्ध समुद्र के समान गर्जन कर रही है। मैं खड्ग लेकर शपथ करता हूँ कि कौशाम्बी की सेना पर मैं आक्रमण करूंगा और दीर्घकारायण के कारण जो निर्बल कोशल सेना है उस पर तुम, जिसमें तुम्हें विश्वास बना रहे। यही समय है, विलम्ब ठीक नहीं।"

छलना—' कुमार विरुद्धक ! क्या तुम अपने पिता के विरुद्ध खड़े होंगे ? और किस विश्वास पर

विरुद्धक—"जब मैं पदच्युत और अपमानित व्यक्ति हूँ तब मुझे अधिकार है कि सैनिक कार्य में किसी का भी पक्ष ग्रहण कर सकूं, क्योंकि क्षत्रिय होने से मेरा यही धर्म्म है। हाँ पिता से मैं स्वयं नहीं लड़ूँगा। इसी लिये कौशाम्बी की सेना पर मैं आक्रमण करना चाहता हूँ।"

देवदत्त और छलना—' अब अविश्वास का समय नहीं है। रणवाद्य समीप ही सुनाई पड़ते हैं ।"

अजात०—"जैसी माता की आज्ञा।"

( छलना टीका आरती करती है )

( नेपथ्य में रणवाद्य, विरुद्धक और अजात की युद्धयात्रा )

( पदा पड़ता है )

यवनिकापतन ।

# अङ्क तीसरा

## दृश्य पहिला

*स्थान—मगध में राजकीय भवन।*

( छलना और देवदत्त )

छलना—"धूर्त! तेरी प्रवञ्चना से मैं इस दशा को प्राप्त हुई, पुत्र बन्दी होकर विदेश गया और पति को मैं स्वयं बन्दी बनाये हूँ। पाखण्ड, तूने ही यह चक्र रचा है।"

देवदत्त—"अभागिनी! क्या तुझे राजशक्ति का घमंड है? जो, हम परिव्राजकों से इस तरह की बातें करती है। तेरी राज लिप्सा और महत्त्वाकांक्षा ने ही तुझ से सब कुछ कराया है। तू दूसरे पर क्यों दोषारोपण करती है, क्या तुझे राज्य भोगना है?"

छलना—"पाखण्ड! जब तू ने धर्म के नामपर उत्तेजित करके मुझे कुशिक्षा दी, तब नहीं सोचा था। गौतम को कलंकित करने के लिये कौन श्रावस्ती गया था? और किसने मतवाला हाथी दौड़ा कर उनके प्राण लेने की चेष्टा की थी? ओह! मैं किस

भ्रान्ति में थी। जी चाहता है कि इस नरपिशाच मूर्ति को अभी मिट्टी में मिला दूँ। प्रतिहारी!"

प्रतिहारी—(प्रवेश करके) "महादेवी की जय हो। क्या आज्ञा है।

छलना—"अभी इस बुढ़िये को बन्दी बनाओ और वासवी को पकड़ लाओ।"

(प्रतिहारी इङ्गित करता है, देवदत्त बन्दी होता है)

देवदत्त—"इसका फल तुझे मिलेगा।"

छलना—"घायल बाघिनी को भय दिखाता है। आषाढ़ की पहाड़ी नदी को हाथों से रोक लेना चाहता है। देवदत्त! ध्यान रखना इस अवस्था में नारी क्या नहीं कर सकती हैं। भय तेरा अभिशाप मुझे नहीं डरा सकता। तू अपने कर्म भोगने को प्रस्तुत हो जा।"

(वासवी का प्रवेश)

छलना—"अब तो तुम्हारा हृदय सन्तुष्ट हुआ।"

वासवी—"क्या कहती हो छलना? अजात बन्दी हो गया तो मुझे सुख मिला, यह बात कैसे तुम्हारे मुख से निकली? क्या वह मेरा पुत्र नहीं है?"

छलना—"मीठे मुँह की डाइन! अब तेरी बातों से मैं ठगी नहीं होने की। ओह इतनी साहस, इतनी घुटी चातुरी। आज मैं उस हृदय को निकाल लूँगी, जिसमें यह सब भरे थे। वासवी सावधान! मैं भूखी सिंहनी हो रही हूँ।"

वासवी—"छलना ! उसका मुझे डर नहीं है । यदि तुम्हें इससे कोई सुख मिले तो तुम करो । किन्तु एक बात और विचार लो, क्या कोशल के लोग जब मेरी यह अवस्था सुनेंगे तो अजात को और शीघ्र मुक्त कर देने के बदले कोई दूसरा काएड न उपस्थित करेंगे ।"

छलना—"तब क्या होगा ? ।"

वासवी—"जो होगा वह तो भविष्य के गर्भ में है, किन्तु मुझे एकबार कोशल अनिच्छा पूर्वक भी जाना ही होगा और अजात को ले आने की चेष्टा करनी ही होगी ।"

छलना—"यह और भी अच्छा बतलाया—जो हाथ का है उसे भी जाने दूँ । क्यों वासवी ! पद्मावती को पढ़ा रही हो ।"

वासवी—"बहिन छलना ! मुझे तुम्हारी बुद्धि पर खेद होता है । क्या मैं अपने प्राण को डरती हूँ, या सुख भोग के लिये जा रही हूँ ? ऐसी अवस्था में आर्यपुत्र को मैं छोड़ कर चली जाऊँगी, ऐसा भी तुम्हें अब तक विश्वास है ? मेरा उद्देश्य केवल विवाद मिटाने का है ।"

छलना—"इसका प्रमाण ?"

वासवी—"प्रमाण आर्यपुत्र हैं । छलना, चौंको मत । तुम उनकी परिणीता पत्नी हो तब भी, तुम्हारे विश्वास के लिये मैं उन्हें तुम्हारी देख रेख में छोड़े जाऊँगी । हाँ इतनी प्रार्थना है कि उन्हें कोई कष्ट न होने पाये, और क्या कहूँ, वे ही तुम्हारे भी पति हैं ।

हाँ, देवदत्त को मुक्त कर दो। चाहे इसने कितना भी हम लोगों का अनिष्ट-चिन्तन किया है, फिर भी परिव्राजक मार्जनीय है।"

छलना—(प्रहरियों से) "छोड़ दो इसको, फिर काला मुख मगध में न दिखावे।"

(प्रहरी छोड़ते हैं। देवदत्त जाता है)

वासवी—"देखो, राज्य में आतङ्क न फैलने पावे। दृढ़ होकर मगध का शासन करना। किसी को कष्ट भी न हो। और प्यारी छलना! यदि हो सके तो आर्यपुत्र की सेवा करके नारी जन्म सार्थक कर लेना।"

छलना—"वासवी! बहिन! (रोने लगती है) मेरा कुणीक मुझे दे दो मैं भीख माँगती हूँ। मैं नहीं जानती थी कि निसर्ग से इतनी करुणा और इतना स्नेह सन्तान के लिये, इस हृदय में सञ्चित था। यदि जानती होती तो इस निष्ठुरता का स्वांग न करती।"

वासवी—"रानी! यही जो जानती कि नारी का हृदय कोमलता का पालना है, दया का उद्गम है, शीतलता की छाया है और अनन्य भक्ति का आदर्श है तो पुरुषार्थ का ढोंग क्यों करती। रो मत! बहिन मैं जाती हूँ तू यही समझ कि कुणीक नानिहाल गया है।"

छलना—"तुम जानो।"

(पट परिवर्तन)



बाजिरा—"राजकुमार! मेरा परिचय पाने पर तुम घृणा करोगे और फिर मेरे आने पर मुह फेर लोगे। तब मैं बड़ी व्यथित हूँगी? हम लोग इसी तरह अपरिचित रहें। अभिलापायें रूप बदलें, किन्तु वे नीरव रहें। उन्हें बोलने का अधिकार न हो। बस, तुम हमें एक करुण दृष्टि से देखो और मैं कृतज्ञता के पुष्प तुम्हारे चरणों पर चढ़ाकर चली जाया करूँगी।"

अजात०—"सुन्दरी! यह अभिनय कई दिन हो चुका। अब धैर्य्य नहीं रुकता है। तुम्हें अपना परिचय देना ही होगा।"

बाजिरा—"ओह! राजकुमार! मेरा परिचय पाकर तुम सन्तुष्ट न होगे, नहीं तो मैं छिपाती क्यों?"

अजात०—"तुम चाहे प्रसेनजित की ही कन्या क्यों न हो। किन्तु मैं तुम से असन्तुष्ट न हूँगा। मेरी समस्त श्रद्धा अकारण तुम्हारे चरणों पर लोटने लगी है सुन्दरी!"

बाजिरा—"मैं वही हूँ राजकुमार! कोशल की राजकुमारी मेरा ही नाम बाजिरा है।"

अजात०—"सुनता था कि प्रेम द्रोह को पराजित करता है आज विश्वास भी हो गया। तुम्हारे उदार प्रेम ने मेरे विद्रोही हृदय को विजित कर लिया। अब यदि कोशलनरेश मुझे बन्दी गृह से छोड़ दें तब भी ।"

बाजिरा—"तब भी क्या?"

अजात०—"मैं कैसे जा सकूँगा।"

वाजिरा—(ताली निकाल कर जगला खोलती है। अजात बाहर आता है) "अब तुम आ सकते हो। पिता की सारी झिड़कियाँ मैं सुन लूँगी। उनका समस्त क्रोध मैं अपने वक्ष पर वहन करूँगी राजकुमार! अब तुम मुक्त हो, जाओ।"

अजात०—"यह तो नहीं हो सकता। इस उपकार का प्रतिफल तुम्हें अपने पिता से तिरस्कार और भर्त्सना ही मिलेगी सुन्दरी! सो, अब यह तुम्हारा चिरबन्दी मुक्त होने की चेष्टा भी न करेगा।"

वाजिरा—'प्रिय राजकुमार! तुम्हारी इच्छा, किन्तु फिर मैं अपने को रोक न सकूँगी और हृदय की दुर्बलता या प्रेम की सबलता हमें व्यथित करेगी।"

अजात०—"राजकुमारी! तो हम लोग एक दूसरे को प्रेम करने के अयोग्य हैं, ऐसा कोई मूर्ख भी नहीं कहेगा।"

वाजिरा—तब प्राणनाथ! मैं अपना सर्वस्व तुम्हें समर्पण करती हूँ।"

( अपनी माला पहनाती है )

अजात०—"मैं अपने समेत उसे तुम्हें लौटा देता हूँ प्रिये! हम तुम अभिन्न हैं। यह जगली हिरन इस स्वर्गीय गीत पर चौकड़ी भरना भूल गया है। अब यह तुम्हारे प्रेम-पाश में पूर्ण रूप से बद्ध है।"

( अँगूठी पहनाता है )

( कारायण का सहसा प्रवेश )

कारायण—"यह क्या। बन्दीगृह में प्रेमलीला। राजकुमारी। तुम कैसे यहाँ आई हो? क्या राजनियम की कठोरता भूल गई हो।"

वाजिरा—"इसका उत्तर देने के लिये मैं बाध्य नहीं हूँ।"

कारायण—"किन्तु यह कारण एक उत्तर की आशा करता है। वह मुझे नहीं, तो महाराज के समक्ष देना होगा। बन्दी, तुम ने ऐसा साहस क्यों किया?"

अजात०—"मैं तुम से बात भी नहीं किया चाहता। तुम्हारे महाराज से मेरी प्रतिद्वन्द्विता है। उनके सेवकों से नहीं।"

कारायण—"राजकुमारी। मैं कठोर कर्त्तव्य के लिये बाध्य हूँ। इस बन्दी राजकुमार को ढिठाई की शिक्षा देनी ही होगी।"

वाजिरा—"क्यों, बन्दी भाग तो गया नहीं, उसका प्रयास भी उसने नहीं किया, फिर?"

कारायण—"फिर, आह। मेरी समस्त आशाओं पर तुमने पानी फेर दिया है। और भयानक प्रतिहिंसा मेरे हृदय में जल रही है। उस युद्ध में मैंने तुम्हारे लिये ही "

वाजिरा—"सावधान। कारायण। अपनी जीभ बन्द करो।"

अजात०—"यदि तुम्हें कुछ बाहुबल का भरोसा हो तो द्वन्द्व युद्ध में तुम्हें मैं आह्वान करता हूँ।"

कारायण—"मुझे कोई चिन्ता नहीं, यदि राजकुमारी की प्रतिष्ठा पर न आँच पहुँचे। क्योंकि मेरे हृदय में अभी भी स्थान है। क्यों राजकुमारी क्या कहती हो।"

अजात०—"तब! और किसी समय! मैं अपने स्थान पर जाता हूँ। जाओ राजनन्दिनी!"

वाजिरा—"किन्तु कारायण! मैं आत्मसमर्पण कर चुकी हूँ।"

कारायण—"यहाँ तक! कोई चिन्ता नहीं। इस समय तो चलिये। क्योंकि महाराज आया ही चाहते हैं।"

(अजात अपने मंगले में जाता है, एक ओर कारायण और राजकुमारी वाजिरा जाती हैं, दूसरी ओर से वासवी और प्रसेनजित का प्रवेश।)

प्रसेन०—"क्यों कुणीक, अब क्या इच्छा है?"

वासवी—"न न! भाई खोल दो! इसे मैं इस तरह देख कर बात नहीं कर सकती हूँ। मेरा बच्चा कुणीक "

प्रसेन०—"बहिन! जैसा कहो।" (खोल देता है। वासवी अङ्क में ले लेती है)

अजात०—"कौन! विमाता नहीं तुम मेरी माँ हो। माँ! इतनी ठंडी गोद तो मेरी माँ की भी नहीं है। आज मैंने जननी की शीतलता का अनुभव किया है। मैंने बड़ा अपमान किया है माँ! क्या तुम क्षमा करोगी?"

वासवी—"वत्स कुणीक! वह अपमान भी क्या अब मुझे स्मरण है। तुम्हारी माता, तुम्हारी माँ नहीं है, मैं तुम्हारी माँ हूँ। वह तो डाइन है, उसने मेरे सुकुमार बच्चे को बन्दी-गृह में भेज दिया, ऐसी उत्तेजना दी। भाई, मैं इसे इसके सिंहासन पर भेजती हूँ। तुम इसके जाने का प्रबन्ध कर दो।"

अजात०—"नहीं माँ, अब कुछ दिन उस विषैली वायु से अलग रहने दो। तुम्हारी शीतल छाया का विश्राम मुझ से अभी नहीं छोड़ा जायगा।"

( घुटने टेक देता है। वासवी अभय का हाथ रखती है )

पटपरिवर्त्तन।

## दृश्य तीसरा।

स्थान—कानन का प्रान्त ।

( विरुद्धक और मल्लिका )

विरुद्धक—"मल्लिका! मैं तो आज टहलता टहलता कुटी से इतनी दूर चला आया हूँ। अब तो मैं सबल हो गया, तुम्हारी इस सेवा से मैं जीवनभर उऋण नहीं हूँगा।"

मल्लिका—"अच्छा किया विरुद्धक! तुम्हें स्वास्थ्य देख कर मैं बहुत प्रसन्न हुई। अब तुम अपनी राजधानी को लौट जा सकते हो; किन्तु मैं तुम से कुछ कहूँगी।"

विरुद्धक—"मुझे भी तुमसे बहुत कुछ कहना है। मेरे हृदय में बड़ी खलबली है। यह तो तुम्हें विदित था कि सेनापति बन्धुल को

मैंने ही मारा है। और उसी की तुमने इतनी सेवा की इससे क्या मैं समझूँ? क्या मेरी शंका निर्मूल नहीं है! कह दो मल्लिका।"

मल्लिका—"विरुद्धक! तुम उसका मनमाना अर्थ लगाने का भ्रम मत करो। तुमने समझा होगा कि मल्लिका का हृदय कुछ विचलित है। छि तुम राजकुमार हो न, इसीलिये। अच्छी बात क्या तुम्हारे मस्तिष्क में कभी आई ही नहीं। मल्लिका उस मिट्टी की नहीं है जिसकी तुम समझते हो।"

विरुद्धक—"किन्तु मल्लिका! अतीत में तुम्हारे कारण मेरा वर्तमान बिगड़ा था। पिता ने जब तुम से मेरा ब्याह करने को अस्वीकार किया उसी समय से मैं पिता के विरुद्ध हुआ और उस विरोध का यह परिणाम हुआ।"

मल्लिका—"इसके लिये मैं कृतज्ञ नहीं हो सकती। राजकुमार! मैं तुम्हारा कलङ्कमय जीवन भी बचाना अपना धर्म समझती हूँ। और यह मेरी विश्वमैत्री की परीक्षा थी। जब इसमें मैं उत्तीर्ण हो गई तब मुझे अपने पर विश्वास हुआ। विरुद्धक, तुम्हारा रक्त-कलुषित हाथ मैं छू भी नहीं सकती। तुमने कपिलवस्तु के निरीह प्राणियों को किसी की भूल पर निर्दयता से वध किया, तुमने पिता से विद्रोह किया, विश्वासघात किया, एक वीर को धोखा देकर मार डाला और अपने देश के जन्मभूमि के विरुद्ध अस्त्र ग्रहण किया। तुम्हारे सा नीच और कौन होगा। किन्तु यह सब जानकर भी मैं तुम्हें रणक्षेत्र से सेवा के लिये उठा लाई।"

विरुद्धक—"तब क्यों नहीं मर जाने दिया? क्यों कलङ्की जीवन बचाया—और अब ..."

मल्लिका—"तुम इसलिये नहीं बचाये गये कि फिर भी एक विरक्त नारी पर बलात्कार और लम्पटता का अभिनय करो। जीवन इसलिये मिला है कि पिछले कुकर्मों का प्रायश्चित्त करो। अपने को सुधारो।"

( श्यामा का प्रवेश )

श्यामा—"और भी एक भयानक अभियोग है इस नर राक्षस पर! इसने एक विश्वास करने वाली स्त्री पर अत्याचार किया है, उसकी हत्या की है। क्या शैलेन्द्र?"

विरुद्धक—"अरे श्यामा!!"

श्यामा—"हाँ शैलेन्द्र, तुम्हारी नीचता का उदाहरण मैं अभी जीवित हूँ। निर्दय! चाण्डाल की तरह क्रूर कर्म तुमने किया। ओह! जिसके लिये मैंने राजरानी का सुख छोड़ दिया, अपने वैभव पर ठोकर लगाया, उसका ऐसा कर्म। प्रतिहिंसा तो नहीं पश्चात्ताप से सारा शरीर भस्म हो रहा है।"

मल्लिका—"विरुद्धक! यह क्या, जो रमणी तुम्हें प्यार करती है, जिसने सर्वस्व तुम्हारे अर्पण किया था, उसे तुम न चाह सके। तुम्हारे सा नीच भी रमणी रत्न को पाने का प्रयास करता है जिसकी छाया भी छू सकने के योग्य नहीं हो।"

विरुद्धक—"मैं इसे वेश्या समझता था।"

श्यामा—"और मैं तुम्हें डाँकू समझने पर भी चाहने लगी थी, इतना तुम्हारे ऊपर मेरा विश्वास था। तब मुझे नहीं विदित था कि तुम कोशल के राजकुमार हो।"

मल्लिका—"यदि तुम प्रेम का प्रतिदान नहीं जानते हो तो व्यर्थ एक सुकुमार नारी-हृदय को लेकर उसे पैरों से क्यों रौंदते हो। विरुद्धक! क्षमा माँगो, यदि हो सके तो इसे अपनाओ।"

श्यामा—"नहीं देवी! अब मैं आपकी सेवा करूँगी, राजसुख मैं बहुत भोग चुकी हूँ। अब मुझे राजकुमार विरुद्धक का सिंहासन भी अभीष्ट नहीं है, मैं तो शैलेन्द्र डाँकू को चाहती थी।"

विरुद्धक—"श्यामा, अब मैं सब तरह से प्रस्तुत हूँ और क्षमा भी माँगता हूँ।"

श्यामा—"अब तुम्हें, तुम्हारा हृदय अभिशाप देगा, यदि मैं क्षमा कर भी दूँ। किन्तु नहीं विरुद्धक! अभी मुझ में उतनी सहनशीलता नहीं है।"

मल्लिका—"राजकुमार जाओ! कोशल लौट जाओ और यदि तुम्हें अपने पिता के पास जाने में डर लगता हो तो मैं तुम्हारी ओर से क्षमा माँगूँगी। मुझे विश्वास है कि महाराज मेरी बात मानेंगे।"

विरुद्धक—"दयामयी! उदारता की मूर्ति! मैं किस प्रकार तुमसे क्षमा माँगू, किस तरह तुमसे तुम्हारी कृपा से अपने प्राण बचाऊँ। देवी ऐसे भी जीव इसी संसार में हैं तभी तो यह भ्रम-

पूर्ण, सार ठहरा है । ( पैर पर गिरता है ) देवी ! अधम का अपराध क्षमा करो ।"

मल्लिका—"उठो राजकुमार ! चलो, मैं भी श्रावस्ती चलती हूँ । महाराज प्रसेनजित से तुम्हारे अपराधों को क्षमा करा दूँगी और इस कोशल को छोड़ कर चली जाऊँगी—श्यामा, तब तक तुम इस कुटीर पर रहो, मैं आती हूँ ।"

( दोनों जाते हैं )

श्यामा—"जैसी आज्ञा । (स्वगत) जिसे काल्पनिक देवत्व कहते हैं, वही तो सम्पूर्ण मनुष्यता है । मागंधी, धिक्कार है तुझे । (गाती है)

गाना ।

*स्वर्ग है नहीं दूसरा और ।*
*सज्जन हृदय परम करुणामय यही एक है ठौर ॥*
*सुधा सलिल से मानस जिसका पूरित प्रेम विभोर ।*
*नित्य कुसुममय कल्पद्रुम की छाया है इस ओर ॥*
*स्वर्ग है०—*

पटपरिवर्तन ।

दृश्य चौथा,

स्थान—पथ।

( दीर्घकारायण और रानी शक्तिमती )

शक्तिमती—"वाजिरा सपत्नी-कन्या है। मेरा तो कुछ वश नहीं और तुम जानते हो कि मैं इस समय कोशल की कौड़ी से भी गई बीती हूँ। किन्तु कोशल के सेनापति कारायण का अपमान करे, ऐसा तो ......"

कारायण—"रानी! हम इधर से भी गये और उधर से भी गये। विरुद्धक को भी मुँह दिखाने लायक नहीं रहे और वाजिरा भी नहीं मिली।"

शक्तिमती—"तुम्हारी मूर्खता। जब मगध के युद्ध में मैंने तुम्हें सचेत किया था तब तुम धर्मध्वज बन गये थे। और हमारे बच्चे को धोखा दिया। अब सुनती हूँ कि वह उदयन के हाथ से घायल हुआ है। उनका पता भी नहीं है।"

कारायण—"मैं विश्वास दिलाता हूँ कि कुमार विरुद्धक अभी जीवित हैं। वह शीघ्र कोशल आवेंगे।"

शक्तिमती—"किन्तु तुम इतने डरपोक हो ... राम हो, मैं ऐसा नहीं समझती थी। जिसने ... वध किया उसी की सेवा करके अपने को ... मोद मैं यदि जानती ......"

कारायण—"तब क्या करतीं ? अपने स्वामी को मार कर राज्य पर अधिकार करके अपना गौरव, अपनी विजय घोषणा आप सुनातीं ?"

शक्तिमती—"क्या प्राणीमात्र में साम्य की घोषणा करनेवाले मनुष्य ही हैं। जब कि वे अपने समाज के आधे अङ्ग को इस तरह पददलित और पैर की धूलि समझे हुए हैं। क्या उन्हें अन्त करण नहीं है ? क्या स्त्रियाँ अपना कुछ अस्तित्व नहीं रखतीं ? क्या उनके जन्मसिद्ध कोई अधिकार नहीं हैं ? क्या स्त्रियों का सब कुछ, पुरुषों की कृपा से मिली हुई भिक्षामात्र है ? मुझे इस तरह पदच्युत करने का किसी को क्या अधिकार था ?"

कारायण—"किन्तु, जब कि उनके सगठन में उनके शारीरिक और प्राकृतिक विकास में ही एक परिवर्तन है जो स्पष्ट बतलाता है कि वे शासन कर सकती हैं किन्तु अपने हृदय पर, वे अधिकार जमा सकती हैं उन मनुष्यों पर जिसने कि समस्त विश्व पर अधिकार जमाया है। वह मनुष्य पर राजरानी के समान एकाधिपत्य रख सकती हैं तब उन्हें इस दुरभिसन्धि की क्या आवश्यकता है। जो, केवल सदाचार और शान्ति को ही नहीं शिथिल करती, किन्तु उच्छृङ्खलता को भी आश्रय देती है।"

शक्तिमती—"फिर बार बार यह अवहेलना कैसी ? यह वञ्चना कैसा ? हमारी असमर्थता सूचित कराकर हमें और भी निर्मूल आशकाओं में छोड़ देने की कुटिलता क्यों है ? क्या हम मनुष्य के समान नहीं हो सकतीं ? क्या चेष्टा करके हमारी स्वतन्त्रता नहीं

पददलित की गई है ? देखो, जब गौतम ने स्त्रियों को भी प्रव्रज्या लेने की आज्ञा दी, तब क्या वे ही सुकुमार स्त्रियाँ परिव्राजिका के कठोर व्रत को अपनी सुकुमार देहपर नहीं उठानेका प्रयास करतीं ?"

कारायण—"देवी ! किन्तु यह साम्य और परिव्राजिका होने की विधि भी तो उन्हीं मनुष्यों में से किसी ने फैलाई है। स्वार्थ-त्याग के कारण वे उसकी घोषणा करने में समर्थ हुए, किन्तु समाज भर में न तो स्वार्थी स्त्रियों की कमी है न पुरुषों की। और, सब एक हृदय के हैं भी नहीं, फिर मनुष्य समाज पर ही आक्षेप क्यों ? जितनी अन्तःकरण की वृत्तियों का विकास सदाचार का ध्यान करके होता है उन्हीं को जनता कर्तव्य का रूप देती है। मेरी प्रार्थना है कि तुम भी उन स्वार्थी मनुष्यों की कोटि में मिल कर भयंकर न बन जाओ। विश्वभर में सब कर्म सब के लिये नहीं हैं, इसमें कुछ विभाग है अवश्य। सूर्य अपना काम जलता चलता हुआ करता है और चन्द्रमा उसी आलोक को शीतलता से फैलाता है। क्या उन दोनों से बदला हो सकता है ? मनुष्य कठोर परिश्रम करके और जीवन संग्राम में प्रकृति पर यथाशक्ति अधिकार करके भी एक शासन चाहता है, जो उसके जीवन का परम ध्येय है, उसका एक शीतल विश्राम है। और वह स्नेह-सेवा-करुणा की मूर्ति तथा सान्त्वना का अभय वरदहस्त का आश्रय, मानव समाज की सारी वृत्तियों की कुंजी, विश्वशासक की एकमात्र अधिकारिणी, प्रकृति स्वरूपा स्त्रियों की सदाचारपूर्ण स्नेह का शासन है। उसे छोड़कर असमर्थता, दुर्बलता प्रकट करके इस दौड़-धूप में क्यों

कारायण—"तब क्या करतीं ? अपने स्वामी को मार कर राज्य पर अधिकार करके अपना गौरव, अपनी विजय घोषणा आप सुनातीं ?"

शक्तिमती—"क्या प्राणीमात्र में साम्य की घोषणा करनेवाले मनुष्य ही हैं। जब कि वे अपने समाज के आधे अङ्ग को इस तरह पददलित और पैर की धूलि समझे हुए हैं। क्या उन्हें अन्त-करण नहीं है ? क्या स्त्रियाँ अपना कुछ अस्तित्व नहीं रखतीं ? क्या उनके जन्मसिद्ध कोई अधिकार नहीं हैं ? क्या स्त्रियों का सब कुछ, पुरुषों की कृपा से मिली हुई भिक्षामात्र है ! मुझे इस तरह पदच्युत करने का किसी को क्या अधिकार था ?"

कारायण—"किन्तु, जब कि उनके सगठन में उनके शारीरिक और प्राकृतिक विकास में ही एक परिवर्तन है जो स्पष्ट बतलाता है कि वे शासन कर सकती हैं किन्तु अपने हृदय पर, वे अधिकार जमा सकती हैं उन मनुष्यों पर जिसने कि समस्त विश्व पर अधिकार जमाया है। वह मनुष्य पर राजरानी के समान एका धिपत्य रख सकती हैं तब उन्हें इस दुरभिसन्धि की क्या आव श्यकता है। जो, केवल सदाचार और शान्ति को ही नहीं शिथिल करती, किन्तु उच्छृङ्खलता को भी आश्रय देती है।"

शक्तिमती—"फिर बार बार यह अवहेलना कैसी ? यह बहाना कैसा ? हमारी असमर्थता सूचित कराकर हमें और भी निर्मूल आशंकाओं में छोड़ देने की कुटिलता क्यों है ? क्या हम मनुष्य के समान नहीं हो सकतीं ! क्या चेष्टा करके हमारी स्वतन्त्रता नहीं

पददलित की गई है ? देखो, जब गौतम ने स्त्रियों को भी प्रव्रज्या लेने की आज्ञा दी, तब क्या वे ही सुकुमार स्त्रियाँ परिव्राजिका के कठोर व्रत को अपनी सुकुमार देहपर नहीं उठानेका प्रयास करतीं?"

कारायण—"देवी ! किन्तु यह साम्य और परिव्राजिका होने की विधि भी तो उन्हीं मनुष्यों में से किसी ने फैलाई है। स्वार्थ-त्याग के कारण वे उसकी घोषणा करने में समर्थ हुए, किन्तु समाज भर में न तो स्वार्थी स्त्रियों की कमी है न पुरुषों की। और,सब एक हृदय के हैं भी नहीं, फिर मनुष्य समाज पर ही आक्षेप क्यों ? जितनी अन्तःकरण की वृत्तियों का विकास सदाचार का ध्यान करके होता है उन्हीं को जनता 'कर्तव्य का रूप देती है। मेरी प्रार्थना है कि तुम भी उन स्वार्थी मनुष्यों की कोटि में मिल कर पद दर न बन जाओ। विश्वभर में सब कर्म सब के लिये नहीं हैं, इसमें कुछ विभाग है अवश्य। सूर्य अपना काम जलता चलता हुआ करता है और चन्द्रमा उसी आलोक को शीतलता से फैलाता है। क्या उन दोनों से बदला हो सकता है ? मनुष्य कठोर परिश्रम करके और जीवन संग्राम में प्रकृति पर यथाशक्ति अधिकार करके भी एक शासन चाहता है, जो उसके जीवन का परम ध्येय है, उसका एक शीतल विश्राम है। और वह स्नेह-सेवा-करुणा की मूर्ति तथा सान्त्वना का अभय वरदहस्त का आश्रय, मानव समाज की सारी वृत्तियों की कुञ्जी, विश्वशासक की एकमात्र अधिकारिणी, *प्रकृति स्वरूपा स्त्रियों की सदाचारपूर्ण स्नेह का शासन है।* उसे छोड़कर असमर्थता, दुर्बलता प्रकट करके इस दौड़ धूप में

पड़ती हो। देवी! तुम्हारे राज्य की सीमा विस्तृत है, और मनुष्य की संकीर्ण। कठोरता का उदाहरण है मनुष्य, और कोमलता का विश्लेषण है स्त्री जाति। मनुष्य क्रूरता है तो स्त्री करुणा है। जो, अन्तर्जगत का उच्चतम विकास है जिसके बल पर समस्त सदाचार ठहरे हुए हैं। इसीलिये प्रकृति ने उसे इतना सुन्दर और मनमोहन आवरण दिया है, रमणी का रूप। संगठन और आधार भी वैसे ही हैं। उन्हें दुरुपयोग में न ले आओ। अहंकार की प्राशववृत्ति जिसका परिणाम कठोरता है स्त्रियों के लिये तो क्या मनुष्य के लिये भी नहीं है। यदि कोई व्यक्तिगत स्वार्थ से उसे स्वीकार करता है तो वह केवल उसका स्वतन्त्रता का बहाना मात्र है। वह अनुकरणीय नहीं है वह नियम का अपवाद है। उसे नारी जाति जिस दिन स्वीकृत कर लेगी, उस दिन समस्त सदाचारों में विप्लव होगा। फिर कैसी स्थिति होगी, यह कौन कह सकता है।"

शक्तिमती—"फिर क्या पदच्युत करके मैं अपमानित और पददलित नहीं की गई? क्या—यह ठीक था?"

कारायण—"पदच्युत होने का अनुभव करना भी एक दम्भ मात्र है। देवी! एक स्वार्थी के लिये समाज दोषी नहीं हो सकता। क्या मल्लिका देवी का उदाहरण कहीं दूर का है। वही लोलुप नर-पिशाच हमारा और आपका स्वामी, कोशल का सम्राट्! क्या २ उनके साथ कर चुका है यह आप क्या नहीं जानती हैं? फिर भी उनकी सती सुलभ वास्तविकता देखिये और अपनी कृत्रिमता की तुलना कीजिये।"

शक्तिमती—( सिर झुकाकर ) "हाँ कारायण ! यहाँ तो मुझे सिर झुकाना ही पड़ेगा।"

कारायण—"देवी ! मैं एक दिन में इस कोशल को उलट पलट देता, छत्र चमर लेकर हठात् विरुद्धक को सिंहासन पर बैठा देता, किन्तु चित्त के बिगड़ने पर भी मल्लिका देवी का शासन मुझे सुमार्ग से नहीं हटा सका। हम और आप देखेंगी कि शीघ्र ही कोशल के सिंहासन पर राजकुमार विरुद्धक बैठेंगे।"

( विरुद्धक और मल्लिका का प्रवेश )

शक्तिमती—"माननीया मल्लिका को मैं अभिवादन करती हूँ।"

कारायण—"मैं नमस्कार करता हूँ।"

( विरुद्धक माता का चरण छूता है )

मल्लिका—"शान्ति मिले, चित्त शीतल हो। बहिन, क्या तुम अब भी राजकुमार को उत्तेजित करके उसे मनुष्यता की स्थिति से गिराने की चेष्टा करोगी ? तुम जननी हो तुम्हारा प्रसन्न मातृभाव क्या तुम्हें इसीलिये उत्साहित करता है ? क्या क्रूर विरुद्धक को देख कर तुम्हारी अन्तरात्मा लज्जित नहीं होती।"

शक्तिमती—"वह मेरी भूल थी देवी। क्षमा करना। वह बर्बरता का उद्रेक था—पाशव वृत्ति की उत्तेजना थी।"

मल्लिका—"चन्द्र सूर्य, शीतल उष्ण, क्रोध करुणा, द्वेषस्नेह, का द्वन्द्व संसार का मनोहर दृश्य है। रानी। स्त्री पुरुष भी उसी विलक्षण सृष्टि का अवलम्बन है। स्त्रियों का कर्त्तव्य है कि पाशववृत्ति वाले क्रूरकर्मा मनुष्यों को कोमल और करुणाप्लुत करे, कठोर पौरुष

के अनन्तर उन्हें जिस शिक्षा की आवश्यकता है वह स्नेह शीतलता सहन शीलता और सदाचार का पाठ उन्हें स्त्रियों से ही सीखना होगा। हमारा यह कर्त्तव्य है। व्यर्थ स्वतन्त्रता और समानता का अहंकार करके उस अपने अधिकार से हमको वंचित न होना चाहिए। चलो, आज अपने स्वामी से क्षमा माँगो। आज सुना है कि अजात और वाजिरा का व्याह होने वाला है। तुम भी उस उत्सव में अपने घर को सूना मत रखो। चलो।"

शक्तिमती—"आपकी आज्ञा शिरोधार्य्य है देवी!"

कारायण—"तो मैं आज्ञा चाहता हूँ। क्योंकि मुझे शीघ्र पहुँचना चाहिये। देखिये, वैतालिकों की वीणा बजने लगी। सम्भवत महाराज शीघ्रही सिंहासन पर आया चाहते हैं। (राजकुमार विरुद्धक से) राजकुमार! मैं आप से क्षमा चाहता हूँ, क्योंकि आप जिस विद्रोह के लिये मुझे आज्ञा दे गये थे मैं उसे करने में असमर्थ था—अपने राष्ट्र के विरुद्ध यदि आप अस्त्र ग्रहण न करते तो सम्भवत मैं आपका अनुगामी हो जाता, क्योंकि मेरे हृदय में भी प्रतिहिंसा थी। किंतु वैसा नहीं हो सका। उसमें मेरा अपराध नहीं।"

विरुद्धक—"उदार सेनापति मैं हृदय से तुम्हारी प्रशंसा करता हूँ। और स्वय तुमसे क्षमा माँगता हूँ।"

कारायण—"मैं सेवक हूँ युवराज!"

(जाता है)

(पटपरिवर्त्तन)

## दृश्य पाँचवाँ

*स्थान—कोशल की राजसभा ।*

(वरवधू के वेष में अजातशत्रु और वाजिरा तथा प्रसेनजित
शक्तिमती—मल्लिका विरुद्धक, वासवी और
कारायण का प्रवेश )

मल्लिका—" यथार्थ है महाराज ! यह शुभ सम्बन्ध आनन्द-मय हो ।"

प्रसेन०—" देवी ! आपकी असीम अनुकम्पा है, जो मेरे से अधम व्यक्ति पर इतना स्नेह ! पतितपावनी, तुम धन्य हो ।"

मल्लिका—"किन्तु महाराज ! मेरी एक प्रार्थना है ।"

प्रसेन०—" आपकी आज्ञा शिरोधार्य्य है भगवती ।"

मल्लिका—" इस आपकी पत्नी परित्यक्ता शक्तिमती का क्या दोष है ? इस शुभ अवसर पर यह विवाद उठाना यद्यपि ठीक नहीं है तो भी "

प्रसेन०—" इसका प्रमाण तो यह स्वयं है । उसने क्या क्या नहीं किया—वह क्या किसी से छिपा है ?"

मल्लिका—" किन्तु इसके मूल कारण तो महाराज ही हैं । यह तो अनुकरण करती रही— यथा राजा तथा प्रजा—जन्म

लेना तो इसके अधिकार में नहीं था फिर आप इस अबला पर क्यों ऐसा कठोर विधान करते हैं ।"

प्रसेन०—" मैं इसका क्या उत्तर दूँ देवी ।"

शक्तिमती—"यह मेरा ही अपराध था आर्यपुत्र ! क्या उसके लिये क्षमा नहीं मिलेगी—मैं अपने कृत्यों पर पश्चात्ताप करती हूँ । अब मेरी सेवा मुझे मिले, उससे मैं वञ्चित न होऊँ, यही मेरी प्रार्थना है ।"

प्रसेन०—( मल्लिका का मुह देखता है )

मल्लिका—" क्षमा करना ही होगा महाराज ! और उसका बोझ मेरे सिर पर होगा । मुझे विश्वास है कि यह प्रार्थना निष्फल न होगी ।"

प्रसेन०—" मैं उसे कैसे अस्वीकार कर सकता हूँ ।"

( शक्तिमती को हाथ पकड़ कर उठाता है, वह सिंहासन पर बैठती है )

मल्लिका—" मैं कृतज्ञ हुई सम्राट् ! क्षमा से बढ़कर दण्ड नहीं है, और आपकी नीति इसी का अवलम्बन करे मैं यही आशीर्वाद देती हूँ । किन्तु एक बात और भी है ?"

प्रसेन०—" वह क्या है ।"

मल्लिका—" मैं आज अपना सब बदला चुकाना चाहती हूँ, मेरा भी कुछ अभियोग है ।"

प्रसेन०—" यह बड़ा भयानक है ! देवि, उसे तो आप क्षमा कर चुकी हैं अब ।"

मल्लिका—" तब आप यह स्वीकार करते हैं कि भयानक अपराध भी क्षमा कराने का साहस मनुष्य को होता है।"

प्रसेन०—"विपन्न की यही आशा है। तब भी "

मल्लिका—" तब भी ऐसा अपराध क्षमा किया जाता है, क्यों सम्राट ?"

प्रसेन०—" मैं क्या कहूँ इसका उदाहरण तो मैं स्वयं हूँ देवि।"

मल्लिका—" तब यह राजकुमार विरुद्धक भी क्षमा का अधिकारी है।"

प्रसेन०—" किन्तु यह राष्ट्र का द्रोही है क्यों धर्माधिकारी उसका क्या दण्ड है ?"

धर्म्मा०—" मृत्युदण्ड ! महाराज।"

मल्लिका—"राजन् ! विद्रोही बनाने के कारण भी आप ही हैं। बनाने पर विरुद्धक राष्ट्र का एक सच्चा शुभचिन्तक हो सकता था। और इसमें क्या मैं तो स्वीकार करा चुकी हूँ कि भयानक अपराध भी मार्जनीय होते हैं।"

प्रसेन०—" तब विरुद्धक क्षमा किया जाय।"

विरुद्धक—" पिता, मेरा अपराध कौन क्षमा करेगा ? पितृद्रोही को कौन ठिकाना देगा ? मेरी आँखें लज्जा से ऊपर नहीं उठती हैं। मुझे राज्य नहीं चाहिए। चाहिये केवल आपकी क्षमा। पृथ्वी के साक्षात देवता ! मेरे पिता ! मुझ अपराधी पुत्र को क्षमा कीजिये।

(चरण पकड़ता है।)।

प्रसेन०—"धर्म्माधिकार! पिता का हृदय इतना सदय होता है कि नियम उसे क्रूर नहीं बना सकता—मेरा पुत्र मुझ से क्षमा-भिक्षा चाहता है। धर्मशास्त्र के उस पत्र को उलट दो। मैं एक बार अवश्य क्षमा कर दूँगा। उसे न करने से मैं पिता नहीं रह सकता, मैं जीवित नहीं रह सकता।"

धर्म्माधिकार—"किन्तु महाराज! व्यवस्था का कुछ मान रखना चाहिये।"

प्रसेन०—"यह मेरा त्याज्य पुत्र है। किन्तु अपराध का मृत्यु दण्ड, नहीं—नहीं—यह किसी राक्षस पिता का काम है। वत्स विरुद्धक उठो। मैं तुम्हें क्षमा करता हूँ।"

(विरुद्धक को उठाता है)

(बुद्ध का प्रवेश)

सब—"भगवान के चरणों में प्रणाम।"

गौतम—"विनय और शील की रक्षा करने में सब दत्तचित्त रहें, जिससे प्रजा का कल्याण हो—करुणा की विजय हो। आज मुझे सन्तोष हुआ कोशलनरेश! तुमने अपराधी को क्षमा करना सीख लिया, यह राष्ट्र के लिये कल्याण की बात हुई। फिर भी अभी तुम इसे त्याज्यपुत्र क्यों कह रहे हो?"

प्रसेन०—"महाराज यह दासी पुत्र है। सिंहासन का अधिकारी नहीं हो सकता।"

गौतम—"यह दम्भ तुम्हारा प्राचीन संस्कार है क्यों प्रसेनजित! क्या दास दासी मनुष्य नहीं हैं? क्या कई पीढ़ी ऊपर तक तुम प्रमाण दे सकते हो कि सभी राजकुमारियों की सन्तान इस सिंहासन पर बैठी हैं, या प्रतिज्ञा करोगे कि कई पीढ़ी आने वाली तक दासी-पुत्र इसपर न बैठने पावेंगे। यह छोटे बड़े का भेद क्या अभी इस संकीर्ण हृदय में इस तरह घुसा है कि नहीं निकल सकता? क्या जीवन की वर्तमान स्थिति देख कर प्राचीन अन्ध विश्वासों को, जो न जाने किस कारण होती आई है तुम बदलने के लिये प्रस्तुत नहीं हो? क्या इस क्षणिक भव में तुम अपनी स्वतन्त्र सत्ता अनन्तकाल तक बनाये रखोगे? और भी क्या उस आर्यपद्धति को तुम भूल गये कि पिता से पुत्र की गणना होती है। राजन् सावधान हो, इस अपने सुयोग्य शक्ति को स्वयं कुण्ठित न बनाओ। यद्यपि इसने कपिलवस्तु में निरीह प्राणियों का वध करके बड़ा अत्याचार किया है और कारणवश क्रूरता भी यह खूब करने लगा था, किन्तु अब इसका हृदय देवी मल्लिका की कृपा से शुद्ध हो गया है। इसे तुम युवराज बनाओ।"

सब—"धन्य है! धन्य है!!"

प्रसेन०—"आप जैसी आज्ञा—इस व्यवस्था का कौन अतिक्रम कर सकता है, और यह मेरी प्रसन्नता का कारण भी है। प्रभु, आपकी दया से मैं आज सर्व सम्पन्न हुआ। और क्या आज्ञा है।"

गौतम—"कुछ नहीं। तुम लोग कर्त्तव्य के लिये सत्ता के अधिकारी बनाये गये हो, उसका दुरुपयोग न करो। भूमण्डल पर स्नेह का, करुणा का क्षमा का शासन फैलाओ। प्राणीमात्र में सहानुभूति को विस्तृत करो। इन क्षुद्र विप्लवों से चौंक कर अपने कर्म्म पथ से च्युत न हो जाओ।"

प्रसेन०—"जैसी आज्ञा। वही होगा।"

( अजातशत्रु उठ कर विरुद्धक को गले लगाते हैं )

अजात०—"भाई विरुद्धक, मैं तुमसे ईर्षा कर रहा हूँ।"

विरुद्धक—"और मैं वह दिन शीघ्र देखूंगा कि तुम भी इसी प्रकार अपने पिता से क्षमा किये गये।"

अजात—"तुम्हारी वाणी सत्य हो।"

वाजिरा—"भाई विरुद्धक! मुझे क्या तुम भूल गये? क्या मेरा कोई अपराध है जो मुझ से नहीं बोलते थे।"

विरुद्धक—"नहीं बहिन! मैं तुमसे लज्जित हूँ। मैं तुम्हें सदैव द्वेष की दृष्टि से देखा करता था, उसके लिये तुम मुझे क्षमा करो।"

वाजिरा—"नहीं भाई! यही तो तुम्हारा अत्याचार है।"

( सब जाते हैं )

वासवी—(स्वगत)"अहा! जो हृदय विकसित होने के लिये है, जो मुख मुस्क्या कर स्नेह सहित बात करने को है, उसको लोग कैसा बिगाड़ते हैं। भाई प्रसेन, तुम अपने जीवन भर में इतने प्रसन्न कभी न हुए होंगे, जितने आज। कुटुम्ब के प्राणियों में स्नेह का

प्रचार कर के मानव इतना सुखी होता है, यह आज ही मालूम हुआ होगा। भगवान, क्या कभी वह भी दिन आवेगा, जब विश्व भर में एक कुटुम्ब स्थापित हो जायगा—मानव मात्र स्नेह से अपनी गृहस्थी सँभालेंगे।"

( जाती है )

( पटपरिवर्तन )

## दृश्य छटवाँ

*स्थान—पथ।*

( वार्तालाप करते हुए दो नागरिक )

पहिला—" किसी ने शक्ति का ऐसा भी परिचय दिया है ? यह सहनशीलता का प्रत्यक्ष प्रमाण—ओह !"

दूसरा—" देवदत्त का शोचनीय परिणाम देखकर मुझे तो आश्चर्य हो गया। जो एक स्वतन्त्र संघ स्थापित करना चाहते थे उनकी यह दशा "

पहिला—" जब भगवान से भिक्षुओं ने कहा—कि देवदत्त आपका प्राण लेने आ रहा है उसे रोकना चाहिये "

दूसरा—" तब तब ?"

पहिला—" तब उन्होंने केवल यही कहा कि घबड़ाओ नहीं, देवदत्त मेरा कुछ अनिष्ट नहीं कर सकता। वह स्वयं मेरे पास नहीं आ सकता। उसमें इतनी शक्ति नहीं। क्योंकि उसमें द्वेष है।"

दूसरा—" फिर क्या हुआ ? "

पहिला—' यही कि देवदत्त समीप आने पर प्यास के कारण उस सरोवर में जल पीने उतरा। कहा नहीं जा सकता कि उसे क्या हुआ—कोई ग्राह पकड़ ले गया कि उसने लज्जा से डूब कर आत्म-हत्या कर ली। वह फिर ऊपर न दिखाई पड़ा। "

दूसरा—" आश्चर्य! गौतम की अमोघ शक्ति है। भाई, इतना त्याग तो आज तक देखा नहीं गया। केवल परदुःख-कातरता ने किस प्राणी से राज्य छुड़ाया है। अहा—वह शान्त मुखमण्डल, स्निग्ध गम्भीर दृष्टि किसको नहीं आकर्षित करती। कैसा विलक्षण प्रभाव है।"

पहिला—"जभी तो बड़े बड़े सम्राट् लोग भी नत होकर उन-की आज्ञा पालन करते हैं। देखो यह भी कभी हो सकता था कि राजकुमार विरुद्धक पुनः युवराज बनाये जाते। भगवान् ने समझा कर महाराज को ठीक कर ही दिया—और वे आनन्द से युवराज बना दिये गये।"

दूसरा—" हाँजी चलो, आज तो श्रावस्ती भर में महोत्सव है। हम लोग भी घूम घूम कर आनन्द लें।"

पहिला—"श्रावस्ती पर से आतङ्क का मेघ टला, आनन्द ही आनन्द है। इधर राजकुमारी का

से हो गया। अब युद्ध विग्रह तो कुछ दिनों के लिये शान्त हुए। चलो हम लोग भी महोत्सव में सम्मिलित हों। "

( एक ओर से दोनों जाते हैं दूसरी ओर से वसन्तक का प्रवेश )

वसन्तक—" फटी हुई बाँसुली भी कहीं बजती है। एक कहावत है कि "रहे मोची के मोची "। यह सब ग्रहों की गड़बड़ी है। ये एकबार ही इतना बड़ा काण्ड उपस्थित कर देते हैं। कहाँ साधारण मान्यमाला—हो गई थी राजरानी। मैं देख आया। वही मागधी ही तो है। अब आम की थारी लेकर बेचा करती है और लड़कों के ढेले खाया करती है। ब्रह्मा भी कभी भोजन करने के पहिले मेरी ही तरह भाँग पी लेते होंगे तभी तो ऐसा उलटफेर में, किन्तु परन्तु तथापि वही कहावत 'पुनर्मूषिका भव' एक चूहे को किसी ऋषी ने दया करके शेर बनाया वह उन्हीं पर गुर्राने लगा। जब झपटने लगा तो चट से बाबाजी बोले 'पुनर्मूषिको भव' जा बचा फिर चूहा बन जा। और वह रह गये मोची के मोची। महादेवी वासवदत्ता को यह समाचार चल कर सुनाऊँगा। हमने तो उसे पहिचान लिया, है अवश्य वही। अरे उसी के फेर में मुझे देर हो गई। महाराज ने वैवाहिक उपहार भेजे थे सो अब तो पीछे पड़ गये। लड्डू मिलेंगे। अजी बासी होगा तो क्या—मिलेंगे तो—चलूँ। किन्तु, नगर में तो आलोकमाला दिखाई देती है। सम्भवतः वैवाहिक महोत्सव का अभी अन्त नहीं हुआ, तो चलें। ( जाता है )

( पटपरिवर्तन )

## दृश्य सातवाँ

स्थान—आम्रकानन।

( आम्रपाली मागन्धी )

मागंधी—(आपही आप) "वाह री नियति! कैसे कैसे दृश्य देखने में आये, कभी बैलों को चारा देते देते हाथ नहीं थकते थे। कभी अपने हाथ से जल का पात्र तक उठाकर पीने से सकोच होता था। कभी शील का बोझ एक पैर भी महल के बाहर चलने में रोकता था और कभी निर्लज्जा गणिका का आमोद मनोनीत हुआ। इस बुद्धिमत्ता का कहाँ ठिकाना है। वास्तविक रूप के परिवर्तन की इच्छा मुझे इतनी विषमता में ले आई। अपनी परिस्थिति को सयम में न रखकर व्यर्थ महत्त्व का ढोंग मेरे हृदय ने किया, काल्पनिक सुख लिप्सा ही में पड़ी—उसी का यह परिणाम है। खो सुलभ एक स्निग्धता, सरलता की मात्रा कम होजाने से जीवन में कैसे बनावटी भाव आगये। जो अब केवल एक सकोच-दायिनी स्मृति के रूप में अवशिष्ट रह गये।

( गान )

*न काई अपना सजन दिखाता, न मित्र अपना दिखाय कोई।*
*न तो लिये आँख पर है कोई, अकली इस दुख में हाय रोई॥*
*पलट गये दिन वे प्रेम वाले, नशा भी अब हा! रही न गर्मी।*
*न सेज उजली, न नींद सुख की, अकेली चादर बिछाय सोई॥*

*बनी न कुछ इस चपल चित्त की, बिखर गया गर्व्व झूठ जो था।*
*असीम चिन्ता चिता रही है, कटीली झाड़ी लगाय, रोई॥*
*क्षणिक वदना अनन्त सुखबस, समझ लिया शून्य में बसरा।*
*न अपना कोई पराया कोई, न आया काइ न जाय कोई॥*

(घुटने टेक कर हाथ जोड़ती है। बुद्ध का प्रवेश)
(सिर पर हाथ रखते हैं)

गौतम—"करुणे! तेरी जय हो।"

मागधी—(आँख खोल कर, और पैर पकड़ कर) "प्रभु आगये। इस प्यासे हृदय की तृष्णा मिटाने को अमृत स्रोत ने अपनी गति परिवर्तन किया! इस मरु देश में पदार्पण किया।"

गौतम—"मागधी! तुम्हें शान्ति मिलेगी। जब तक तुम्हारा हृदय उस विशृङ्खला में था, तभी तक यह विडम्बना थी।"

मागन्धी—"प्रभु! मैं अभागिनी नारी! केवल उस अवज्ञा की चोट से बहुत दिन भटकती रही। मुझे रूप का गर्व्व बहुत ऊँचे चढ़ा ले गया था, और उसने ही नीचे पटका।"

गौतम—"क्षणिक विश्व का यह कौतुक है देवी! अब तुम अग्नि से तपे हुए हेम की तरह शुद्ध हो गई हो। विश्व के कल्याण में अग्रसर हो। असंख्य दुःखी जीवों को हमारी सेवा की आवश्यकता है, इस दुःख समुद्र में कूद पड़ो। यदि एक भी रोते हुए हृदय को तुम ने हँसा दिया तो सहस्रों स्वर्ग तुम्हारे अन्तर में विकसित होंगे। फिर तुमको पर-दुःख-कातरता में ही आनन्द मिलेगा। विश्व मैत्री हो जायगी—विश्व भर अपना कुटुम्ब दिखाई पड़ेगा। उठो, असंख्य आहें तुम्हारे उद्योग से अट्टहास में परिणत हो सकती हैं।"

मागन्धी—'अन्त म हमारी विजय हुई नाथ। हमने अपने जीवन के प्रथम वेग में ही आपको पाने का प्रयास किया था। किन्तु वह समय नहीं था, वह ठीक नहीं था। आज मैं अपने स्वामी को अपने नाथ को, अपना-कर धन्य हो रही हूँ।"

गौतम—"मागन्धी। अब उन अतीत के विकारों को क्यों स्मरण करती है। निर्म्मल हो जा।"

मागन्धी—"प्रभु, मैं नारी हूँ जीवन भर असफल होती आई हूँ। मुझे उस विचार के सुख से न वञ्चित कीजिये। नाथ। जन्म भर के पराजय में भी आज मेरी विजय हुई। पतितपावन। यह उद्धार आपके लिये भी महत्त्व देने वाला है और मुझे तो सब कुछ।"

गौतम—" अच्छा आम्रपाली। मुझे भूख लगी है। कुछ खिलाओ।"

मागन्धी—(आम की टोकनी लाकर रखती हुई) "प्रभु। अब इस आम्र-कानन की मुझे आवश्यकता नहीं, यह संघ को समर्पित है।" (संघ का प्रवेश)

संघ—"जय हो अमिताभ की जय हो। बुद्ध शरणं"

मागन्धी—"गच्छामि।"

गौतम—"संघं शरणं गच्छामि।"

सब मिल कर—"धर्मं शरणं गच्छामि।"

(पटपरिवर्तन)

## दृश्य आठवाँ

स्थान—प्रकोष्ठ ।

[ पद्मावती और छलना । ]

छलना—"बेटी ! तुम बड़ी हो, मैं बुद्धि में तुम से छोटी हूँ । मैंने तुम्हारा अनादर करके तुम्हें भी दुख दिया और भ्रान्त पथ पर चल कर स्वयं भी दुखी हुई ।"

पद्मा०—"माँ मुझे लज्जित न करो । तुम, क्या मेरी नहीं हो ! माँ, भाभी को बच्चा हुआ है । अहा कैसा सुन्दर नन्हा सा बच्चा है ।"

छलना—"पद्मा ! तुम और अजात सहोदर भाई और बहिन हो, मैं तो सचमुच एक बवंडर हूँ । बहिन वासवी ! क्या मेरा अपराध क्षमा कर दोगी ?" ( वासवी का प्रवेश )

छलना—( पैर पर गिर कर ) "कुणीक की तुम्हीं वास्तव में जननी हो । मुझे तो बोझ ढोना था ।"

पद्मा०—"माँ ! छोटी माँ कह रही हैं कि क्या मेरा अपराध क्षम्य है ?"

वासवी—(मुसक्या कर) "कभी नहीं, इसने कुणीक को उत्पन्न करके मुझे बड़ा सुख दिया, जिसका इस छोटे से हृदय से मैं उपभोग नहीं कर सकती । इस लिये, मैं इसे क्षमा नहीं करूँगी ।"

छलना—(हँसकर) "तब तो बहिन मैं भी तुम से लड़ाई करूँगी । क्योंकि मेरा दुःख हरण करके तुम ने मुझे स्रोखली कर

दिया है। हृदय हलका होकर बेकाम हो गया है। अरे सपत्नी का काम तो तुम्हीं ने कर दिखाया। पति को तो वश में किया ही था, मेरे पुत्र को भी अपनी गोद में ले लिया। मैं "

वासवी–"छलना! तू नहीं जानती मुझे एक बच्चे की आवश्यकता थी, इसलिये तुम्हें नौकर रख लिया था–अब तो काम नहीं है।"

छलना—"बहिन इतनी कठोर न हो जाओ।"

वासवी—(हँसती हुई) "अच्छा जाओ, मैंने तुम्हें अपने बच्चे की धात्री बना दिया। देखो, अबकी अपना काम ठीक से करना, नहीं तो फिर "

छलना—(हाथ जोड़ कर) "अच्छा स्वामिनी!"

पद्मा०—' क्यों माँ! अजात तो यहाँ अभी नहीं आया। वह क्या छोटी माँ के पास नहीं आवेगा।"

वासवी—"पद्मा! जब उसे बच्चा हुआ है तब उससे कैसे रहा जाता। वह सीधा श्रावस्ती से महाराज के मन्दिर में गया है। पुत्र उत्पन्न होने पर अब उसे पिता के स्नेह का मोल समझ पड़ा।"

छलना—"बेटी! पद्मा! चल। इसी से कहते हैं कि काठ की सौत भी बुरी होती है। देखा न निर्दयता। अजात को यहाँ न आने दिया।"

वासवी—"चल! चल! तुझे तेरा पति भी दिला दूँ और बच्चा भी—यहाँ बैठकर मुझ से लड़ मत! कंगालिनी! बच्चा ही नहीं है।" (छल हँसती हुई जाती है)

पटपरिवर्तन।

## दृश्य नवम,

स्थान—महाराज बिम्बसार का कुटीर।

( म० बिम्बसार बैठे हुए। )

( नेपथ्य से गान )

स्रोत का उद्गम था अवरुद्ध,
जलद-जल रुका पवन था स्तब्ध
मिले जीवन कैसे ? हा प्यास।
सेज में थके-बैठकर-होकर परम उदास॥

विश्व में मेरा है, तो कौन ?
प्रश्न होता रहता था मौन,
परीक्षा में होगा उपहास।
इसी से सब पर था विश्वास॥

बिम्बसार—(उठ कर आपही आप) "सन्ध्या का समीर ऐसा चल रहा है जैसे दिन भर का तपा हुआ उद्विग्न संसार एक शीतल निश्वास छोड़ कर अपना प्राण धारण कर रहा है। प्रकृति की शान्तिमयीमूर्ति निश्चल होकर भी उस मधुर झोंके से हिल जाती है। मनुष्य-हृदय भी एक रहस्य है, एक पहेली है। जिसपर क्रोध से भैरव हुङ्कार करता है उसी पर स्नेह का अभिषेक करने के-



लिये प्रस्तुत रहता है। उन्माद! और क्या? मनुष्य क्या इस पागल विश्व के शासन से अलग होकर कभी निश्चेष्टता नहीं ग्रहण कर सकता? जीवन की शालीनता नहीं धारण कर सकता? हाय रे मानव, क्यों इतनी दुरभिलाषायें बिजली की तरह तू अपने हृदय में आलोकित करता है, क्या निर्मल ज्योति तारागण की मधुर किरणों के सदृश सद्वृत्तियों का विकास तुझे नहीं रुचता। भयानक भावुकता, उद्वेगजनक अन्तःकरण लेकर क्यों तू व्यग्र हो रहा है। किसे अपनी इस अनुत्तरदायित्व की बोझ से दबावेगा। जीवन की शान्तिमय सची परिस्थिति को छोड़कर व्यर्थ के अभिमान में तू कब तक पड़ा रहेगा। यदि मैं सम्राट् न होकर किसी विनम्र लता के कोमल किसलयों के झुरमुट में एक अधखिला फूल होता और संसार की दृष्टि मुझ पर न पड़ती—पवन के किसी लहर को सुरभित करके धीरे से उस थाले में चू पड़ता—तो इतना भीषण चीत्कार इस विश्व में न मचता। वह अस्तित्व अनस्तित्व के साथ मिलकर कितना सुखी होता। भगवान्, अनन्त ठोकर खाकर लुढ़कते हुए जड़ महपिण्डों से भी तो इस चेतन मानव की बुरी गत है। धक्के पर धक्के खाकर इस निर्लज्ज सभा से यह नहीं निकलना चाहता। कैसी विचित्रता है। अहा! वासवी भी नहीं है। कब तक आवेगी।"

जीवक—(प्रवेश करके) "सम्राट्!"

बिम्बसार—"चुप! यदि मेरा नाम न जानते हो तो मनुष्य कह कर पुकारो। यह भयानक सम्बोधन मुझे न चाहिए।"

जीवक—"कई रथ द्वार पर आये हैं, और राजकुमार कुणीक भी आ रहे हैं।"

बिम्बसार—"कुणीक कौन ? मेरा पुत्र, या मगध का सम्राट् अजातशत्रु ?"

अजात०—( प्रवेश करके ) "पिता ! आपका पुत्र, यह कुणीक सेवा में प्रस्तुत है।" ( पैर पकड़ता है )

बिम्बसार—"नहीं नहीं, मगधराज अजातशत्रु को सिंहासन की मर्य्यादा नहीं भंग करनी चाहिए। मेरे दुर्बल चरण—आह छोड़ दो।"

अजात०—"नहीं पिता। पुत्र का यही सिंहासन है। आपने झूठा सोने का सिंहासन देकर मुझे इस सर्व अधिकार से वञ्चित किया। अवाध्य पुत्र को भी कौन क्षमा करता है ?"

बिम्बसार—"पिता। किन्तु, वह पुत्र को क्षमा करता है। सम्राट् को क्षमा करने का अधिकार पिता को कहाँ।"

अजात०—"नहीं पिता, मुझे भ्रम हो गया था। मुझे अच्छी शिक्षा नहीं मिली थी। मिली थी केवल जङ्गलीपन की स्वतन्त्रता का अभिमान। अपने को विश्व भर से स्वतन्त्र जीव समझने का झूठा आत्म सम्मान।"

बिम्बसार—"वह भी तो तुम्हारे गुरुजन की ही दी हुई शिक्षा थी। तुम्हारी माँ श्री-राजमाता।"

अजात०—"वह केवल मेरी माँ थी—एक सम्पूर्ण अङ्ग का

आधा भाग उसमें पिता की छाया नहीं थी—पिता ! इसलिये आधी शिक्षा अपूर्ण ही होगी।"

छलना—( प्रवेश करके चरण पकड़ती है ) "नाथ ! मुझे निश्चय हुआ कि वह मेरी उद्दण्डता थी। वह मेरी कूट चातुरी थी, दम्भ का प्रकोप था। नारी जीवन के स्वर्ग से मैं वञ्चित कर दी गई। ईंट पत्थरों के महल रूपी बन्दीगृह में मैं अपने को धन्य समझने लगी थी। दण्डनायक ! मेरे शासक ! क्यों न उसी समय शील और विनय के नियम भङ्ग करने के अपराध में मुझे आपने दण्ड दिया। क्षमा करके सहन करके जो आपने इस परिणाम की यन्त्रणा के गर्त में मुझे डाल दिया है, वह मैं भोग चुकी। अब उबारिये।"

बिम्बसार—"छलना ! दण्ड देना मेरी सामर्थ्य के बाहर था। अब देखूँ कि क्षमा करना भी मेरे सामर्थ्य में है कि नहीं ?"

वासवी—( प्रवेश करके )"नाथ ! अब मैं ने इसको दण्ड दे दिया है, यह मातृत्व पद से च्युत की गई है अब इसको आपके पौत्र की धात्री का पद मिला है। एक राजमाता को इतना बड़ा दण्ड कम नहीं है। अब आप को क्षमा करनाही होगा।"

बिम्बसार—"वासवी ! तुम मानवी हो कि देवी ?"

वासवी—"बता हूँ ! मैं मगध के सम्राट् की राजमहिषी हूँ। और, यह छलना मगध के राजपौत्र की धाई, है और यह कुणीक मेरा बचा इस मगध का युवराज है और आपको भी ' '"

बिम्बसार—"मैं अच्छी तरह अपने को जानता हूँ, वासवी !"

वासवी—"क्या।"

बिम्बसार—"कि मैं मनुष्य हूँ और इन मायाविनी स्त्रियों के हाथ का खिलौना हूँ।"

वासवी—"तब तो महाराज आपको मैं जैसा कहती हूँ वैसा ही कीजिये। क्योंकि नहीं तो आप को लेकर मैं नहीं खेलूगी।"

बिम्बसार—"तब तो तुम्हारी विजय हुई वासवी! क्या अजात! पुत्र होनेपर पिता के स्नेह का गौरव तुम्हें विदित हुआ—कैसी उल्टी बात हुई।"

कुणीक—(लज्जित होकर सिर झुका लेता है।)

पद्मा०—(प्रवेश कर के) पिताजी, मुझे बहुत दिनों से आपने कुछ नहीं दिया है, पौत्र होने के उपलक्ष में तो मुझे कुछ अभी दीजिये, नहीं तो मैं उपद्रव मचाकर इस कुटी को खोद डालूँगी।"

बिम्बसार—'बेटा पद्मा! अहा तू भी आगई।"

पद्मा०—"हाँ पिताजी—बहू भी आई है। क्या मैंहीं ले आऊँ?"

वासवी—"चल पगली! मेरी सोने सी बहू! इस तरह क्या जहाँ तहाँ जायगी—जिसको देखना हो वहीं चलो!"

बिम्बसार—"तुम सब ने तो आकर मुझे आश्चर्य में डाल दिया। प्रसन्नता से मेरा जी घबरा उठा है।

पद्मा—"तो फिर मुझे पुरस्कार दीजिये।"

बिम्बसार—"क्या लेगी पगली?"

पद्मा०—पहले छोटी माँ को मइया को क्षमा कर दीजिये। क्योंकि इनकी याचना पहिले की है। फिर"

बिम्बसार—"अच्छा रे पद्मा! देखूँगा तेरी दुष्टता। उठो वत्स अजात! जो पिता है वह क्या कभी भी पुत्र को क्षमा! केवल क्षमा!! माँगने पर नहीं देगा। तुम्हारे लिये यह कोश सदैव खुला है। उठो छलना तुम्हें भी।

( अजातशत्रु को गले लगाता है। )

पद्मा०—"अब मेरी बारी।"

बिम्बसार—"हाँ कह भी"

पद्मा०—" बस चलकर मगध के नवीन राजकुमार को स्नेह चुम्बन आशीर्वाद के साथ दीजिये।"

बिम्बसार—"तो फिर शीघ्र चलो ( उठकर गिर पड़ता है ) ओह! इतना सुख एक साथ मैं सहन नहीं कर सकूँगा। तुम सब बहुत देर को आये।" ( काँपता है )

[ गौतम का प्रवेश। अभय हाथ उठाते हैं। ]

( आलोक के साथ यवनिकापतन )



# शुद्धिपत्र ।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३ | १ | हिंस्र | ( हाँ ) हिंस्र |
| ४ | १ | मृत्तिका है से | मृत्तिका से है |
| २० | ११ | महत्वाकक्षा | महत्वाकांक्षा |
| २१ | १८ | कोशल तो सुदत्त | सुदत्त थो कोशल |
| २८ | १९ | निर्मोही नहीं, | निर्मोही, नहीं |
| ६८ | १३ | वैसे | वैसे |
| ५७ | १५ | यहाँ | यही |
| ६६ | २१ | तुम्हे | उन्हें |
| १०१ | २ | होंगे | होगे |
| १११ | १ | तम ! | तम |

इनके अतिरिक्त मात्राओं की भी कुछ भूलें रह गई हैं पाठकों से क्षमा की प्रार्थना है।

प्रकाशक ।

# 'प्रसादजी' की अन्य रचनायें।

'अजातशत्रु' के रचयिता इन 'प्रसाद' जी की लिखी निम्न लिखित १२ पुस्तकें अब तक प्रकाशित हो चुकी हैं।

१—काननकुसुम [१११ कविताओं का संग्रह] ॥।)
२—प्रेमपथिक [भावपूर्ण भिन्नतुकान्त, काव्य] ।)
३—महाराणा का महत्त्व " ≡)
४—सम्राट चन्द्रगुप्त मौर्य्य [ऐतिहासिक] ॥≈)
५—छाया [चित्ताकर्षक ११ गल्पों का गुच्छा] ॥।)
६—उर्वशी [चम्पू] ।)
७—राज्य श्री [नाटिका] ।–)
८—करुणालय [गीति नाटक] ≡)
९—प्रायश्चित्त [नाटक] ≈)
१०—कल्याणी परिणय [रूपक] ।)
११—विशाख [ऐतिहासिक नाटक] ॥।)
१२—झरना [काव्य माला] ।≈)

ये सभी मौलिक हैं। भाव-भाषा भी इनके सभी स्वतंत्र हैं। सरस्वती, प्रभा मर्यादा, हिन्दी चित्रमयजगत, नागरीप्रचारक, मनोरञ्जन, हिन्दी बङ्गवासी, माधुरी, शिक्षा प्रभृति पत्रों के अतिरिक्त हिन्दी के ख्यातनामा प० पद्मसिंहजी शर्मा, प० लोचन-प्रसादजी पाण्डेय, प० नर्मदाप्रसाद मिश्र बी.,ए, प्रभृति सज्जनों ने भी इनकी रचना की खूब सराहना की है।

इन सब की प्रथम सस्करण की समस्त प्रतियाँ चुक गई हैं। सबका द्वितीय संस्करण छप रहा है। केवल 'विशाख' और 'प्रेमपथिक' की कुछ प्रतियाँ बच गई हैं। जो अभी मिल सकती हैं।

पता—व्यवस्थापक 'हिन्दी-ग्रन्थ-भण्डार' कार्यालय,

नई सड़क, बनारस सिटी।